

# क्या चाहिये ?

विश्वपति ! तेरे चरण में ध्यान मुझको चाहिये,
'मैं हूँ तेरा भक्त' यह अभिमान मुझको चाहिये ।
कर्ण और जिह्वा तेरी ही भक्ति में अर्पण करूँ,
दोनों पै बस तेरा ही गुण-गान मुझको चाहिये ॥
बे खुदी ऐसी हो जिससे भूलूँ अपने को भी मैं,
सिर्फ तेरा ही हृदय में भान मुझको चाहिये ।
स्वर्ग के सौन्दर्य पर सानन्द ठोकर मार दूँ,
वासना जय की अनौखी शान मुझको चाहिये ॥
शत्रुओं को भी लखूँ शुभ प्रेम भीनी आंख से,
हर तरफ बस प्रेम का सामान मुझको चाहिये ।
देवता दुख से बचाने को न आए मेरे पास,
सत्य-व्रत का पारखी शैतान मुझको चाहिये ॥
और कुछ वरदान की बिलकुल 'अमर' इच्छा नहीं,
धर्म पर मिटने का इक वरदान मुझको चाहिये ।

—— ——

# विश्व पति तेरे चरण..........!

स्थायी ( कहरवा ) मध्यलय )

| × | | | o | | | | × | | | o | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * सं | – | सं | सं | सं | न | – | * ध | – | प | ध | नु | ध | – |
| * वि | ऽ | श्व | प | ति | ते | ऽ | * रे | ऽ | च | र | ण | में | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | प | – | मं | प | प | म | ग | * | ध | – | प | ध | नु | ध | – |
| ऽ | ध्या | ऽ | न | मु | झ | को | ऽ | * | चा | ऽ | हि | ये | ऽ | ऽ | ऽ |
| * | सं | – | सं | सं | – | न | – | * | ध | – | प | ध | नु | ध | ध |
| * | मैं | ऽ | हूँ | ते | ऽ | रा | ऽ | * | भ | ऽ | क्त | य | ह | अ | भि |
| मं | प | – | मं | प | प | म | ग | * | ध | – | प | ध | नु | ध | – |
| ऽ | मा | ऽ | न | मु | झ | को | ऽ | * | चा | ऽ | हि | ये | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | ग | – | म | ध | ध | न | – | * | सं | – | ध | न | रं | सं | – |
| * | क | ऽ | र्ण | औ | र | जि | ऽ | * | ह्वा | ऽ | ते | री | ऽ | ही | ऽ |
| * | सं | – | सं | सं | – | सं | ध | * | न | न | रं | सं | न | ध | – |
| * | भ | ऽ | क्ति | में | ऽ | अ | र | * | प | ण | क | रूँ | ऽ | ऽ | ऽ |
| * | सं | – | सं | सं | – | न | न | * | ध | – | प | ध | नु | ध | – |
| * | दो | ऽ | नों | पै | ऽ | व | स | * | ते | ऽ | रा | ही | ऽ | ऽ | ऽ |
| मं– | प | – | मं | प | प | म | ग | * | ध | – | प | ध | नु | ध | – |
| गुण | गा | ऽ | न | मु | झ | को | ऽ | * | चा | ऽ | हि | ये | ऽ | ऽ | ऽ |







# प्रशस्त-प्रार्थना !

दया दुग्ध सिन्धो ! दुखी दुःख-हारी ।
सदा निर्विकारी ! भव-भ्रांति हारी ॥
हृदागार में ज्ञान ज्योती जगादो ।
अविद्या तमस्तोम दूरी भगा दो ॥ १ ॥
भले ही करें लोग निन्दा-बुराई ।
बनें प्राण-वैरी, न मानें भलाई ॥
हमें स्वप्न में भी नहीं रोष आवे ।
भलाई न छोड़ें, भले प्राण जावे ॥ २ ॥
दुःखी-दीन ज्यों ही कहीं देख पावें ।
कि त्योंही स्वतः अश्रु-धारा बहावें ॥
सभी भांति आनन्द-भागी बनादें ।
खुशी से स्वसंपत्ति सारी लुटादें । ३ ॥
विपद्-ग्रस्त चाहे बनें क्यों न कैसे ?
रहें धैर्य-धारी हरिश्चन्द्र जैसे ॥
प्रति-ज्ञात-वाणी कभी भी न छोड़ें ।
निजोद्देश की ओर निर्बाध दौड़ें ॥ ४ ॥
किसी को नहीं जन्मतः नीच मानें ।
अछूतादि मिथ्या सभी भेद जानें ॥
घृणा पापियों से नहीं, पाप से ही ।
रहें प्रेम से सर्व ही भ्रात से ही ॥ ५ ॥
नहीं चाहते नर्क में दैत्य होना ।
नहीं चाहते स्वर्ग में देव होना ॥
हमारी प्रभो ! आपसे प्रार्थना है ।
हमें तो मनुष्यत्व की चाहना है ॥ ६ ॥

---







# दया दुग्ध सिन्धो.......!

( राग भैरव मिश्र ) ताल–झपताल ( मध्यलय )

स्थायी—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | स |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | द |
| स | – | ध॒ | – | प | म | – | रे॒ | – | स |
| या | ऽ | दु | ऽ | ग्ध | सि | ऽ | न्धो | ऽ | दु |
| ऩ | स | ग | – | ग | म | – | म | – | म |
| खी | ऽ | दुः | ऽ | ख | हा | ऽ | री | ऽ | स |
| म | – | प | – | प | ध॒ | – | प | – | प |
| दा | ऽ | नि | ऽ | विं | का | ऽ | री | ऽ | भ |
| म | रे॒ | गम | प | प | म | – | रे॒ | – | स |
| व | ऽ | भ्राऽ | ऽ | न्ति | हा | ऽ | री | ऽ | ह |
| ऩ | स | ग | – | ग | म | – | प | – | प |
| दा | ऽ | गा | ऽ | र | में | ऽ | ज्ञा | ऽ | न |







| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धृ | – | नृ | – | धृ | म | – | प | – | पं |
| ज्यो | ऽ | ती | ऽ | ज | गा | ऽ | दो | ऽ | श्र |
| प | धृ | न | – | सं | धृ | – | प | – | प |
| वि | ऽ | द्या | ऽ | त | म | ऽ | स्तो | ऽ | म |
| म | रे | गम | प | प | म | – | रे | – | स |
| दू | ऽ | रीऽ | ऽ | भ | गा | ऽ | दो | ऽ | द |

या वीर………।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | प |
| | | | | | | | | | भ |
| प | – | धृ | – | धृ | सं | – | सं | – | सं |
| ले | ऽ | ही | ऽ | क | रैं | ऽ | लो | ऽ | ग |
| धृ | – | न | – | सं | रें | – | सं | – | सं |
| नि | ऽ | न्दा | ऽ | बु | रा | ऽ | ई | ऽ | व |
| सं | रें | मं | – | मं | रें | – | सं | – | न |
| नें | ऽ | प्रा | ऽ | ण | वै | ऽ | री | ऽ | न |



| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न | सं | रें | - | सं | न | सं | ध॒ | - | प |
| मा | ऽ | नें | ऽ | भ | ला | ऽ | ई | ऽ | ह |
| गं | मं | रें॒ | - | सं | रें॒ | रें॒ | सं | - | सं |
| में | ऽ | स्व | ऽ | प्न | में | ऽ | भी | ऽ | न |
| ध॒ | - | न | - | सं | ध॒ | - | प | - | प |
| हीं | ऽ | रो | ऽ | प | आ | ऽ | वे | ऽ | भ |
| प | ध॒ | रें॒ | - | सं | ध॒ | - | प | - | प |
| ला | ऽ | ई | ऽ | न | छो | ऽ | ड़े | ऽ | भ |
| म | रे॒ | गम | प | प | म | - | रे॒ | - | स |
| ले | ऽ | जाऽ | ऽ | न | जा | ऽ | वे | ऽ | द |

या दुग्ध सिन्धो………।







# जय जिनेन्द्र !

जय जिनेन्द्र ! विनम्र वन्दन पूर्णतः स्वीकार हो,
दीन भक्तों के तुम्हीं सर्वस्व सर्वाधार हो।

मोह मद मायादि दोषों से पृथक् हो सर्वदा,
शान्ति समता सत्य के गुण सिन्धु अपरम्पार हो।

देखते हस्तामलक-सम ज्ञान से भुवनत्रयी,
सूर्य से भी अनन्त ज्योतिवंत ज्ञानागार हो।

आपकी मङ्गलमयी करुणा सुधा से शीघ्र ही,
पूर्ण परमानन्द हो भव दुःख का संहार हो।

धर्म पर मरना सिखाता आपका आदर्श ही,
धर्म के और धर्मवीरों के तुम्हीं शृङ्गार हो।

धर्म की जग में ध्वजा लहराएं जय-जय नाद से,
हम में ऐसा उग्रतम बल-बुद्धि का संचार हो।

एकता के सूत्र में गुँथ जाय जैन समाज सब,
प्रेम झरने का 'अमर' प्रतिपल अमित विस्तार हो।







# जय जिनेन्द्र विनम्र वन्दन........!

राग सोहनी, ( ताल रूपक ) मध्यलय—स्थाई

| × | | | २ | | ३ | | × | | | २ | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | ग | ग | मं | - | ध | ध | सं | - | सं | सं | रें | सं | सं |
| ज | य | जि | ने | ऽ | द्र | वि | न | ऽ | म्र | वं | ऽ | द | न |
| न | - | ध | मं | ध | न | सं | न | ध | न | ध | - | मं | ग |
| पू | ऽ | र्ण | तः | ऽ | स्वी | ऽ | का | ऽ | र | हो | ऽ | ऽ | ऽ |
| ग | - | ग | मं | ध | न | सं | सं | - | रें | सं | रें | न | सं |
| दी | ऽ | न | भ | ऽ | क्तों | ऽ | के | ऽ | तु | म्हीं | ऽ | स | र |
| न | - | ध | मं | ध | न | सं | न | ध | न | ध | - | मं | ग |
| व | ऽ | स्त्र | स | र | वा | ऽ | धा | ऽ | र | हो | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गं | - | गं | गं | गं | गं | - | मैं | गं | रें | सं | - | सं | - |
| मो | ऽ | ह | म | द | मा | ऽ | या | ऽ | दि | दो | ऽ | पों | ऽ |
| नसं | नध | ध | मं | ध | न | सं | न | ध | न | ध | - | - | - |
| सेऽ | ऽऽ | पृ | थ | क | हो | ऽ | स | र | व | दा | ऽ | ऽ | ऽ |
| ग | - | ग | मं | ध | न | सं | सं | रें | सं | रें | न | सं | सं |
| शा | ऽ | न्ति | स | म | ता | ऽ | स | ऽ | त्य | के | ऽ | गु | ण |
| न | - | ध | मं | ध | न | सं | न | ध | न | ध | - | मं | ग |
| सिं | ऽ | धु | अ | प | रं | ऽ | पा | ऽ | र | हो | ऽ | ऽ | ऽ |





# अगर वीर न जगाता !

अगर वीर स्वामी हमें न जगाता,
तो भारत में कैसे नया रङ्ग आता ?
न होता उदय ज्ञान का सत्य-सूरज,
तो कैसे अविद्या-अँधेरा नशाता ?
न बचता पशू एक भी यज्ञ बलि से,
अहिंसा का गर्जन न जो वह सुनाता ?
बने ईश मानव न जो यह बताता,
तो पापों के दल पै विजय कौन पाता ?
सभी जाति आपस में लड़-लड़के मरतीं,
न जो विश्व से प्रेम करना सिखाता ?
न करता अगर कर्ता पन का खंडन,
तो पुरुषार्थ का फिर किसे ध्यान आता ?
अमर हो अमर धाम में जा विराजा,
'अमर' धर्म का धन्य डङ्का बजाता ?

——※——

राग मिश्र, झपताल ( मध्यलय )

स्थाई

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | सं |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | अ |
| न | ध | ग | – | म | र | – | स | – | स |
| ग | र | वी | ऽ | र | स्वा | ऽ | मी | ऽ | ह |







| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | – | गम | मंम | ग | म | ध | मध | नसं | सं |
| में | ऽ | नाऽ | ऽऽ | ज | गा | ऽ | ताऽ | ऽऽ | तो |
| न | ध | ध॒ | ध | सं | ग | म | र | स | स |
| भा | ऽ | र | त | में | कै | ऽ | से | ऽ | न |
| म | – | गम | मंम | ग | म | ध | मध | नसं | सं |
| या | ऽ | रंऽ | ऽऽ | ग | आ | ऽ | ताऽ | ऽऽ | अ |

म
न

## अन्तरा

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | म | ध॒ | – | ध | सं | ध | सं | – | सं |
| हो | ऽ | ता | ऽ | उ | द | य | ज्ञा | ऽ | न |
| सं | – | गं | रं | सं | ध | ध॒ | ध | सं | सं |
| का | ऽ | स | ऽ | त्य | सू | ऽ | र | ज | तो |
| न | ध | ग | – | म | र | – | स | – | स |
| कै | ऽ | से | ऽ | अ | वि | ऽ | द्या | ऽ | का |
| म | म | गम | मंम | ग | म | ध | मध | नसं, | सं |
| अँ | धे | राऽ | ऽऽ | न | शा | ऽ | ताऽ | ऽऽ, | अ |

गर वीर स्वामी ''।





# मेरी ओर

प्रभूजी क्या है देखोना ज़रा तो मेरी ओर ! ( ध्रुव )
ऊजड़ मग भव-विपन भयङ्कर, चल रही आंधी घोर ।
जान दीन असहाय मुझे हा ! लूट रहे कलि चोर ॥
भूल गया औसान सभी मैं, चले न कुछ भी ज़ोर ।
नाथ तुम्हीं हो अब तो मेरे केवल रक्षा ठोर ॥
तुम तो पावन हो परमेश्वर मैं पतितन सिरमोर ।
दीनबन्धु ! क्यों देर करो कुछ करो स्वपद पै ग़ौर ॥
पुत्र-दुःख में लेत पिता का करुणा-सिन्धु हिलोर ।
किन्तु खेद क्या कारण मुझ पै बन गये कठिन कठोर ॥
अब तो अपने तुल्य करो प्रभु, यह जन पामर ढोर ।
'अमर' लग रही लौ तुम ही से जैसे चन्द्रचकोर ॥









# प्रभू जी क्या है देखोना........!

| स्थायी ( कहरवा ) | | | | | | | | | | | | | | म | – |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | प्र | ऽ |
| प | – | नु | – | ध | – | नु | – | प | धु | प | म | गु | र | स | – |
| भू | ऽ | जी | ऽ | क्या | ऽ | हैं | ऽ | दे | ऽ | खो | ऽ | ना | ऽ | ज़ | ऽ |
| र | – | म | – | * | प | नु | धु | प | – | – | – | – | – | म | – |
| रा | ऽ | तो | ऽ | * | मे | ऽ | री | ओ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | र | प्र | ऽ |

भू जी क्या है देखोना ज़रा तो मेरी ओर।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | धु | नु | सं | सं | सं | सं | नु | नु | रं | सं | रं | नु | – | नु | ध |
| ऊ | ऽ | ज | ड़ | भ | ग | भ | व | वि | प | न | भ | यं | ऽ | क | र |
| प | ध | ध | म | म | प | नु | धु | प | – | – | – | – | – | – | – |
| च | ल | र | ही | आं | ऽ | धी | ऽ | घो | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | र |
| प | धु | नु | सं | रं | मं | गुं | रं | सं | गुं | रं | सं | नु | रं | सं | नु |
| जा | ऽ | न | दी | ऽ | न | अ | स | हा | ऽ | य | मु | झे | ऽ | हा | ऽ |
| ध | सं | नु | धु | प | धु | म | धु | प | – | – | – | – | – | म | – |
| लू | ऽ | ट | र | हे | ऽ | हैं | ऽ | चो | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | र | प्र | ऽ |

भू जी क्या है देखोना ज़रा तो मेरी ओर।

---





# प्रशस्त प्रार्थना

दर्शन प्रभो दिखाना शिवपुर बसाने वाले,
दिल में सदा समाना कलिमल नसाने वाले।
गहरा अँधेरा छाया, ढूँढ़ा न मार्ग पाया,
दीपक ज़रा जलाना तम को मिटाने वाले।
सोये पड़े हैं सब जन आलस्य में है तन मन,
इस नींद से जगाना त्रिभुवन जगाने वाले।
भवपाश में फँसे हैं सब ओर से कसे हैं,
भ्रम-भाव से छुड़ाना, बन्धन छुड़ाने वाले।
माया की मन्त्रणा में पशु हैं कुयन्त्रणा में,
मानव 'अमर' बनाना, मानव बनाने वाले।

——*——

ताल दादरा, मध्यलय

| | | | | स्थायी— | | | | | | स | र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | ० | | | × | | | ० | द | र |
| ऩ | ऩ | स | ग | – | म | प | – | प | – | प | प |
| श | न | प्र | भो | ऽ | दि | खा | ऽ | ना | ऽ | शि | व |
| प | ध | ध | म | – | प | ग | प | म | – | ग | म |
| पु | र | ब | सा | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | दि | ल |



| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | सं | नु | ध | प | म | ग | प | म | – | ध | प |
| में | ऽ | स | दा | ऽ | स | मा | ऽ | ना | ऽ | क | लि |
| गु | गु | र | स | – | र | ऩ | – | स | – | स | र |
| म | ल | न | सा | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | द | र |

शन प्रभो दिखाना ……………।

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अन्तरा— | | | | | | | | | | गु | गु |
| | | | | | | | | | | ग | ह |
| गु | – | र | स | – | र | ग | म | म | – | प | धु |
| रा | ऽ | आँ | धे | ऽ | रा | छा | ऽ | या | ऽ | हूँ | ऽ |
| न | सं | गुं | रं | सं | रं | न | रं | सं | – | सं | रं |
| ढ़ा | ऽ | न | मा | ऽ | गँ | पा | ऽ | या | ऽ | दी | ऽ |
| नु | – | ध | प | ध | म | ग | प | म | – | ध | प |
| प | ऽक | ज | रा | ऽ | ज | ला | ऽ | ना | ऽ | त | म |
| गु | – | र | स | – | र | ऩ | – | स | – | स | र |
| को | ऽ | मि | टा | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | द | र |

शन प्रभो दिखाना ……………।





# प्रतिज्ञा !

प्रभो ! वीर तेरा ही सुमरन करूँगा ।
जगत में तेरे गीत गाता फिरूँगा ॥
चलूँगा सदा तेरे वतलाये पथ पर ।
क़दम एक तिल भर न पीछे धरूँगा ॥
अटल सत्य का मर्म लोगों से कहते ।
किसी भी न डर से ज़रा भी डरूँगा ॥
रहूँगा अटल धर्म रक्षा की खातिर ।
वड़े हर्ष के साथ हँस-हँस मरूँगा ॥
तड़पता है कष्टों से सारा ही भारत ।
सभी द्वेष क्लेशों की पीड़ा हरूँगा ॥
अविद्या के कारण वने नर पशू से ।
हृदय में 'अमर' ज्ञान विजली भरूँगा ॥

## राग—तेलङ्ग मिश्र, ताल—झपताल

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | स्थायी— | | | | | म |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | प्र |
| सं | प | न॒ | न॒ | प | ग | म | ग | - | स |
| भो | ऽ | वी | ऽ | र | ते | ऽ | रा | ऽ | ही |
| ऩ | स | ग | ग | म | प | न॒ | प | ग | म |
| सु | म | र | न | क | रूँ | ऽ | गा | ऽ | ज |







| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | ग | स | - | स | ग | म | प | न | सं |
| ग | त | में | | ते | रे | ऽ | गी | ऽ | त |
| नसं | गं | सं | - | सं | न॒ | - | प | - | म |
| गाऽ | ऽ | ता | ऽ | फि | रूँ | ऽ | गा | ऽ | प्र |

भो! वीर तेरा ही ………।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | म |
| | | | | | | | | | च |
| प | न॒ | प | - | न | न | सं | सं | - | सं |
| लूँ | ऽ | गा | ऽ | स | दा | ऽ | ते | ऽ | रे |
| न | सं | गं | - | सं | न | सं | न॒ | प | सं |
| व | त | ला | ऽ | ये | प | थ | प | र | क |
| गं | मं | गं | - | सं | न॒ | न॒ | प | प | पध |
| द | म | ए | ऽ | क | ति | ल | भ | र | नऽ |
| रं | रं | सं | - | न॒ | प | न॒ | प | ग | म |
| पी | ऽ | छे | ऽ | ध | रूँ | ऽ | गा | ऽ | प्र |

भो! वीर तेरा ही………………।







# प्रभु-भक्ति

जगदीश के पद पंकजों में नित्य शीश झुकाइये,
आनन्द परमानन्द फिर तद्रूप होकर पाइये।
संसार के सुख-भोग तूफ़ानी समन्दर है अतः,
प्रभु-नाम नौका में मज़े से बैठ कर तर जाइये।
चिरकाल से दुख देते आये हैं प्रबल कर्मों के दल,
भगवद् भजन तलवार से कुहराम इनमें मचाइये।
प्रभु के बताये मार्ग पर चलना ही प्रभु की भक्ति है,
अतएव शम दम को हृदय के भाव से अपनाइये।
मत मतान्तर के बखेड़ों में धरा क्या है 'अमर',
आदर्श मत अपना तो केवल ईश-भक्ति बनाइये।

——*——

ताल-रूपक

*स्थायी—*

| | | | | | | | | | | | | प़ | प़ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | ३ | | × | | | २ | | ३ ज | ग |
| र | - | र | ग | र | ग | म | र | - | ग॒ | र | - | स | - |
| दी | ऽ | श | के | ऽ | प | द | पं | ऽ | क | जों | ऽ | में | ऽ |
| स | - | र | ऩ | - | ध़ | प़ | प़ | - | र | र | - | र | - |
| नि | ऽ | त्य | शी | ऽ | श | झु | का | ऽ | इ | ये | ऽ | आ | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | – | र | र | ग | म | प | ग | म | ग | र | ग॒ | र | स |
| नं | ऽ | द | प | र | मा | ऽ | नं | ऽ | द | फि | र | त | द् |
| स | – | र | ऩ॒ | – | ध़ | प़ | प़ | – | र | र | – | प़ | प़ |
| रू | ऽ | प | हो | ऽ | क | र | पा | ऽ | इ | ये | ऽ | ज | ग |

दीश के पद.................।

—अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | म | – |
| | | | | | | | | | | | | सं | ऽ |
| म | – | प | न | – | न | न | न | – | न | सं | – | सं | – |
| सा | ऽ | र | के | ऽ | सु | ख | भो | ऽ | ग | तू | ऽ | फ़ा | ऽ |
| रं | गं॒ | रं | सं | – | सं | रं | न॒ | सं | न॒ | ध | ध | प | प |
| नी | ऽ | स | मं | ऽ | न्द | र | हैं | ऽ | अ | तः | ऽ | प्र | भु |
| रं | – | रं | रं | गं॒ | रं | सं | सं | – | रं | न॒ | – | ध | प |
| ना | ऽ | म | नौ | ऽ | का | ऽ | में | ऽ | र्म | जे | ऽ | से | ऽ |
| ग | म | प | ग | म | ग | म | र | ग॒ | र | सा | – | प़ | प़ |
| बै | ऽ | ठ | क | र | त | र | जा | ऽ | इ | ये | ऽ | ज | ग |

दीश के पद.................।

———







# सिद्ध-वन्दन

दयामय सिद्ध-प्रभुजी का हृदय में ध्यान लाते हैं,
अमल आदर्श के द्वारा अलौकिक शान्ति पाते हैं।
जगत-भूषण विगत-दूषण अखंडानन्द अविनाशी,
जरा और मृत्यु के दुनियावी चक्कर में न आ ते हैं।
विकटतम क्रोध मद माया तथा लोभादि रिपु जीते,
जलाकर राग द्वेषांकुर विशुद्धात्मा कहाते हैं।
तुम्हारे रूप की तुलना किसी से हो नहीं सकती,
चराचर विश्व के सब दृश्य तुमसे मुँह छिपाते हैं।
पहुंच तुम तक नहीं हो सकती, मनकी और वाणी की,
लड़ा कर तर्क पर तर्कें विबुध सब हार जाते हैं।
विलक्षण ज्ञान लोचन से तथा द्रढ़ ध्यान के बल से,
तुम्हारा रूप तो योगीन्द्र ही लखते लखाते हैं।
जगत वन्दन जगत के नाथ जीवन भव्य जीवों के,
हठीले भक्त को भगवान अपना सा बनाते हैं।
तुम्हीं हो मुक्ति के दाता तुम्हीं हो कर्म के घाता,
दया दीनों पै कुछ करना 'अमर' आशा लगाते हैं।

# दयामय सिद्ध प्रभुजी का……

ताल—पश्तो

स्थायी—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | स |
| | ३ | × | २ | ३ | | × द |
| र म | प ध | सं - सं | सं रं | संरं गं | सं - रं | |
| या ऽ | म य | सि ऽ द्ध | प्र भु | जीऽ ऽ | का ऽ ह | |







| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| नु नु | ध प | गु – र | रग म | गु र | स – स |
| द य | में ऽ | ध्या ऽ न | लाऽ ऽ | ते ऽ | हैं ऽ अ |
| र म | प ध | नु – नु | रं – | नु ध | प – ध |
| म ल | आ ऽ | द ऽ र्श | के ऽ | द्धा ऽ | रा ऽ अ |
| गु – | र र | र – र | रग म | गु र | स – स |
| लौ ऽ | कि क | शा ऽ न्ति | पाऽ ऽ | ते ऽ | हैं ऽ द |

या मय सिद्ध ...... ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | अन्तरा — | | | प<br>ज |
| प ध | प ध | नु नु नु | ध नु | ध नु | सं सं सं |
| ग त | भू ऽ | प ण वि | ग त | दू ऽ | प ण अ |
| नु – | ध – | प – प | ध सं | संरं गं | सं – रं |
| खं ऽ | डा ऽ | न ऽ न्द | अ वि | नाऽ ऽ | शी ऽ ज |
| नु – | ध ध | ध – ध | ध नु | प ध | सं – नु |
| रा ऽ | औ र | मृ ऽ त्यु | के ऽ | दु नि | या ऽ वि |
| ध प | म गु | र – गु | रग म | गु र | स – स |
| च ऽ | क र | में ऽ न | आऽ ऽ | ते ऽ | हैं ऽ द |

या मय सिद्ध ...... ......।





# महावीर !

शान्ति-सुधारस के वर सागर।
क्लेश अशेष समूल संहारी ॥
लोक, अलोक विलोक लिये ॥
जग लोचन केवल ज्ञानके धारी ॥
शेष, सुरेश, नरेश सभी ।
प्रण में पद्-पङ्कज बारम्बारी ॥
वीर जिनेश्वर धर्म दिनेश्वर ।
मङ्गल कीजिये मङ्गल कारी ॥

# शान्ति-सुधारस के वर··········!

राग मिश्र देशकार, ( झपताल–मध्यलय )

स्थायी—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | | | | | | | | | |
| ग | प | ध | ध | प | ग | प | ग | - | स |
| शां | ऽ | ति | ऽ | सु | धा | ऽ | र | ऽ | स |



| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध़ | ध़ | स | – | स | प | ग | प | प | ध |
| के | ऽ | व | ऽ | र | सा | ऽ | ग | ऽ | र |
| प | ध | सं | – | संध | प | ध | प | – | प |
| क्ले | ऽ | श | ऽ | अऽ | शे | ऽ | प | ऽ | स |
| ग | प | ध | – | प | ग | प | रग | –र | स |
| मू | ऽ | ल | ऽ | सं | हा | ऽ | ऽ | ऽऽ | री |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | – | सं | – | सं | सं | रं | ध | – | सं |
| लो | ऽ | क | ऽ | अ | लो | ऽ | क | ऽ | वि |
| ध | – | सं | – | रं | सं | – | प | – | ध |
| लो | ऽ | क | ऽ | लि | ये | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| प | प | गं | गं | रं | सं | – | ध | – | प |
| ज | ग | लो | च | न | के | ऽ | व | ऽ | ल |
| प | ध | सं | – | प | ग | प | ग | –र | स |
| ज्ञा | ऽ | न | ऽ | के | धा | ऽ | ऽ | ऽऽ | री |





# अन्तिम मंगल !

भगवन् ! भवाब्धि भीषण,
डूबे बड़े विचक्षण ।
बेड़ा ज़रा लँघादे, बेड़ा लँघाने वाले !
अज्ञान--ध्वान्त फैला,
दिखता कहीं न गैला ।
ज्योती ज़रा जगादे, ज्योती जगाने वाले !
आलस अड़ा खड़ा है,
साहस मरा पड़ा है ।
मुर्दे ज़रा जिलादे, मुर्दे जिलाने वाले !
दुष्कर्म--शृंखला से,
जकड़ा पड़ा सदा से ।
बन्दी ज़रा छुड़ा दे, बन्दी छुड़ाने वाले !
मैं पुत्र तू पिता है,
संसार जानता है ।
क़ाबिल ज़रा बनादे, क़ाबिल बनाने वाले !

# भगवन् ! भवाब्धि भीषण........!

राग मिश्र भैरवी, दादरा ( मध्यलय )

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | स्थायी— | | | | | : | स | रे̱ |
| × | | | ० | | | × | | | ० | भ | ग |
| त̣ | न̣ | स | ग̱ | – | म | म | प | – | प | प | – |
| व | न् | भ | वा | ऽ | ब्धि | भी | ऽ | ष | ण | डू | ऽ |



| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पध | न | ध | प | – | प | ग | म | ग | स | स | रे |
| वेऽ | ऽ | व | ड़े | ऽ | वि | च | ऽ | त्त | ण | वे | ऽ |
| न | स | ग | म | ध | न | संरें | गं | सं | – | रें | – |
| ड़ा | ऽ | ज | रा | ऽ | लँ | घाऽ | ऽ | दे | ऽ | वे | ऽ |
| न | – | ध | म॑ | – | ग | रे | – | स | – | स | रे |
| ड़ा | ऽ | लँ | घा | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | भ | ग |

अन्तरा—

| | |
|---|---|
| ध | – |
| अ | ऽ |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध | – | म | ध | ध | न | न | सं | सं | – | सं | सं |
| ज्ञा | ऽ | न | ध्वा | ऽ | न्त | फै | ऽ | ला | ऽ | दि | ख |
| संरें | गं | सं | (ध) | – | न | न | सं | सं | – | सं | रें |
| ताऽ | ऽ | क | हीं | ऽ | न | गै | ऽ | ला | ऽ | ज्यो | ऽ |
| मं | – | मं | गं | – | गं | रें | रें | सं | – | रें | रें |
| ती | ऽ | ज | रा | ऽ | ज | गा | ऽ | दे | ऽ | ज्यो | ऽ |
| न | – | ध | म॑ | – | ग | रे | – | स | – | सा | रे |
| ती | ऽ | ज | गा | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | भ | ग |

वन् ……।  ( शेष अन्तरे भी इसी प्रकार कहे जायेंगे )





# मन की कामना !

प्रभो मेरा हृदय गुण-सिन्धु अपरम्पार हो जाए।
सफल सब ओर से पावन मनुज अवतार हो जाए॥
खुशी हो रंज हो कुछ हो, रहूँ मैं एक सा हर दम।
हृदय के यन्त्र पर मेरा अटल अधिकार हो जाए॥
ज़रा सा भी मिले मुझ में न ढूँढ़ा चिन्ह ईर्ष्या का।
परोन्नति देख कर दिल हर्ष से सरशार हो जाए॥
अहं के और त्वं के द्वन्द हों सब दूर मुझ में से।
भुला दे स्वर्ग को वह प्रेम का संसार हो जाए॥
सचाई का निभाऊँ प्रण, नहीं पीछे हटूँ हर्गिज़।
भले ही खण्डशः इस देह का संहार हो जाए॥
दुखी को देख मैं दुःखित बनूँ सेवा में जुट जाऊँ।
दया का दिल के हर कण में मधुर संचार हो जाए॥
मुझे स्वर्गीय सुख साम्राज्य की कुछ भी नहीं इच्छा।
"अमर" तो बस प्रभो तव नाम पर बलिहार हो जाए॥

# प्रभो मेरा हृदय.....................!

ताल पश्तो ( मध्यलय )

स्थायी—

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | स |
| २ | | ३ | | × | | | २ | | ३ | | × | | | प्र |
| र | – | प | – | ग | – | म | र | र | ग | ग | र स | – | स |
| भो | ऽ | मे | ऽ | रा | ऽ | हृ | द | य | गु | ण | सिं | ऽ | धु |



| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध़ | ध़ | स | – | र | ग | ग | स | र | ग | म | ग | – | स |
| अ | प | रं | ऽ | पा | ऽ | र | हो | ऽ | जा | ऽ | ये | ऽ | स |
| र | र | प | प | ग | – | म | र | – | ग | – | स | स | र |
| फ | ल | स | व | ओ | ऽ | र | से | ऽ | पा | ऽ | व | न | म |
| ध़ | ध़ | स | स | र | ग | ग | स | र | ग | म | ग | – | स |
| नु | ज | अ | व | ता | ऽ | र | हो | ऽ | जा | ऽ | ये | ऽ | प्र |

भो मेरा हृदय गुण सिन्धु अपरम्पार हो जाए।

अन्तरा—

| | |
|---|---|
| | र |
| | खु |

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | ग | स | – | र | – | र | ग॒ | – | म | म | प | – | प |
| शी | ऽ | हो | ऽ | रं | ऽ | ज | हो | ऽ | कु | छ | हो | ऽ | र |
| प | – | प | म | प | ध | ध | प | – | म | म | ग | – | र |
| हूँ | ऽ | मैं | ऽ | ए | ऽ | क | सा | ऽ | ह | र | द | म | हृ |
| र | र | प | – | ग | – | म | र | र | ग | – | र<br>स | – | स |
| द | य | के | ऽ | यं | ऽ | त्र | प | र | मे | ऽ | रा | ऽ | अ |
| ध़ | ध़ | स | स | र | ग | ग | स | र | ग | म | ग | – | स |
| ट | ल | अ | धि | का | ऽ | र | हो | ऽ | जा | ऽ | ए | ऽ | प्र |

भो मेरा हृदय गुण सिन्धु अपरम्पार हो जाए।







# गुरुदेव !

लग गई, लग गई, लग गई हो,
प्रीती लग गई मोरी नाल गुरां दे ।

भाग्य अनूठे जगे हमारे,
सतगुरु पुर में आन पधारे,
दिल की कलियां खिल गई हो !

व्याख्यानों का ठाठ लगा है,
मन का सब सन्देह भगा है,
ज्ञान की झड़ियां लग गई हो !

राग-द्वेष का भाव हटाया,
साम्य भाव का घन घहराया,
प्रेम बदरिया झर गई हो !

पूर्ण अहिंसा का प्रण लीना,
अभय सर्व जीवों को दीना,
करुणा रग-रग बस गई हो !

छोड़ी सब धन कंचन माया,
अनासक्ति को कंठ लगाया,
तृष्णा-वेल उखड़ गई हो !

दुराचार पाखण्ड हटाते,
सदाचार आदर्श सिखाते,
पाप की वेड़ी कट गई हो !

सतगुरु की करुणा है भारी,
'अमर' हमारी दशा सुधारी,
नाव भँवर से तर गई हो !

——*——







# लग गई, लग गई ………!

ताल कहरवा

स्थाई—

| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | – | स | – | र | – | स | – | र | – | म | – | प | म | ध | – |
| ल | ग | ग | ई | ल | ग | ग | ई | ल | ग | ग | ई | हो | ऽ | ऽ | ऽ |
| – | – | प | ध | – | प | – | म | म | प | प | म | ग | म | र | – |
| ऽ | ऽ | प्री | ऽ | ऽ | ती | ऽ | ऽ | ल | ग | ग | ई | मो | ऽ | री | ऽ |
| – | – | ग | – | – | स | – | स | स | – | – | – | स | – | – | – |
| ऽ | ऽ | ना | ऽ | ऽ | ल | ऽ | गु | रां | ऽ | ऽ | ऽ | दे | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | सं | सं | सं | न | सं | ध | – | * | गप | ध | न | ध | – | (न) प | – |
| * | भा | ग्य | अ | नू | ऽ | ठे | ऽ | * | जऽ | गे | ह | मा | ऽ | रे | ऽ |
| * | सं- | सं | सं | न | सं | ध | – | * | गप | ध | न | ध | – | (न) प | – |
| * | सत् | गु | रु | पु | र | में | ऽ | * | आऽ | न | प | धा | ऽ | रे | ऽ |
| स | – | स | – | र | – | स | – | र | – | म | – | प | म | ध | – |
| दि | ल | की | ऽ | क | लि | यां | ऽ | खि | ल | ग | ई | हो | ऽ | ऽ | ऽ |
| – | – | प | ध | – | प | – | म | म | प | प | म | ग | म | र | ग |
| ऽ | ऽ | प्री | ऽ | ऽ | ती | ऽ | ऽ | ल | ग | ग | ई | मो | ऽ | री | ऽ |
| स | र | ग | – | – | स | – | स | स | – | – | – | स | – | – | – |
| ऽ | ऽ | ना | ऽ | ऽ | ल | ऽ | गु | रां | ऽ | ऽ | ऽ | दे | ऽ | ऽ | ऽ |





# अन्तर्जागरण !

हठीले भाई ! जाग-जाग अन्तर में !
छाई काली घटा घुमड़ के;
आया अन्धड़ प्रवल उमड़ के ।
ज्ञान-दीप बुझने ना पाये, सावधान अन्दर में !
भोगों में ही जीवन गाला,
लक्ष्य न अपना तनिक सँभाला ।
मानव क्या वनमानुस ही है, समझ नहीं वन्दर में !
साथी तेरे गए अगाड़ी,
तू क्यों सोता पड़ा अनाड़ी ।
देख ! पिछड़ना ठीक नहीं है, जीवन के संगर में !
कायर वन कर रोता क्या है,
'अमर' रुदन से होता क्या है ?
कमर वांध कर उट्ठ, छुपा है शंकर इस कंकर में !

---

## हठीले भाई ! जाग-जाग·······!

( राग जोगिया मिश्र ) ताल-कहरवा

स्थायी—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | स |
| ० | | | | × | | | | ० | | | | × | | | ह |
| स | रे | म | म | * | प‌नु | धु | प | - | म | ग | म | रे | रे | स | ऽ |
| ठी | ले | भा | ई | * | जाऽ | ग | जा | ऽ | ग | अं | ऽ | त | र | में | ऽ |



| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| – | – | – | – | * | रे | – | रे | रे | – | स | – | रे | म | – | ग |
| ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | * | छा | ऽ | ई | का | ऽ | ली | ऽ | घ | टा | ऽ | घु |
| रे | रे | स | – | * | स | – | रे | म | – | म | म | प | प | प | धु |
| म | ड़ | के | ऽ | * | आ | ऽ | या | अ | ऽ | न्ध | ड़ | प्र | व | ल | उ |
| धु | नु | धु | प | * | प | प | प | धु | धु | न | न | न | सं | सं | – |
| म | ड़ | के | ऽ | * | झा | न | दी | ऽ | प | बु | झ | ने | ऽ | ना | ऽ |
| रें | – | सं | – | न | – | सं | धु | – | प | म | – | रे | रे | स | स |
| पा | ऽ | ये | ऽ | सा | ऽ | व | धा | ऽ | न | श्रं | ऽ | त | र | में | ह |

ठीले भाई ............।

## अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | प | – | धु | न | – | सं | – | – | सं | सं | सं | न | सं | सं | – |
| * | भो | ऽ | गों | में | ऽ | ही | ऽ | ऽ | जी | व | न | गा | ऽ | ला | ऽ |
| * | सं | सं | रें | गं | गं | मं | – | रें | रें | रें | सं | न | सं | सं | – |
| * | ल | ल | न | अ | प | ना | ऽ | त | नि | क | सँ | भा | ऽ | ला | ऽ |
| * | गं | गं | गं | रें | – | सं | सं | * | न | न | सं | धु | – | प | – |
| * | मा | न | व | क्या | ऽ | व | न | * | मा | नु | स | ही | ऽ | है | ऽ |
| प | नु | धु | प | म | – | ग | म | रे | रे | स | स | स | रे | म | म |
| स | म | झ | न | हीं | ऽ | वं | ऽ | द | र | में | ह | ठी | ले | भा | ई |

जाग-जाग अन्तर में............।







# जीवन-संग्राम !

जीवन का रण-क्षेत्र है, उठो करो तैयारियां,
सोते पड़े हो क्यों वृथा, ले रहे हो अँगड़ाइयां।
भूलो न सब कुछ है यहीं पर जन्म की भी हो फिकर,
रहतीं कभी सदा नहीं, मीठी-मीठी मिठाइयां।
छोड़ो सभी बुराइयां, जीवन पवित्र लो बना,
वरना नरक में सड़ना है, मुँह पै उड़ेंगी हवाइयां।
आये हो मानव लोक में, कुछ तो भलाई कर चलो,
ज़िन्दा रखेंगी मरे पै भी, तुमको तुम्हारी भलाइयां।
दीनों की रक्षा के लिए, सर्वस्व की भी भेंट दो,
खोलो खजाने ! कब तलक बांधे फिरोगे चाबियां ?
पूर्ण मनुष्य जाओ बन, देव गणों के भी प्रभू,
दूर करो सभी 'अमर' जो हैं हृदय की खामियां।

---

# जीवन का रण-क्षेत्र है..........!

स्थाई—ताल, दादरा ( मध्यलय )

| × | | | ० | | | × | | | ० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध़ | स | र | ग | ग | र | स | र | स | ऩध़ | ऩध़ | – |
| जी | व | न | का | र | ण | क्षे | ऽ | त्र | हैऽ | ऽऽ | ऽ |







| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | म | र | ग | ग | स | र | – | नृ | स | – | – |
| उ | ठो | क | रो | तै | ऽ | या | ऽ | रिं | यां | ऽ | ऽ |
| धृ | स | र | ग | – | स | र | – | स | नृधृ | नृधृ | – |
| सो | ते | प | ड़े | ऽ | हो | क्यों | ऽ | वृ | थाऽ | ऽऽ | ऽ |
| म | म | र | ग | ग | स | र | – | नृ | स | – | – |
| ले | र | हे | हो | श्रँ | ग | ड़ा | ऽ | इ | यां | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ग | म | प– | प | प | प | – | म | ध | – | – |
| भू | लो | न | सव | कु | छ | है | ऽ | य | हीं | ऽ | ऽ |
| ध– | नृ | ध | प | – | म | गम | प | म | ग– | – | – |
| पर | ज | न्म | की | ऽ | भी | होऽ | ऽ | फि | कर | ऽ | ऽ |
| धृ– | स | र | ग | – | स | र | – | स | नृधृ | नृधृ | – |
| रह | ती | क | भी | ऽ | स | दा | ऽ | न | हींऽ | ऽऽ | ऽ |
| म | म | र | ग | – | स | र | – | नृ | स | – | – |
| मी | ठी | मी | ठी | ऽ | मि | ठा | ऽ | इ | यां | ऽ | ऽ |

जीवन का रणक्षेत्र है''''।

———







# जीवन में मधु घोल !

खोल मन ! अब भी आंखें खोल।
उठा लाभ कुछ मिला हुआ है जीवन अति अनमोल ॥
जग-पति के चरणों में सोजा,
प्रेम-सुधा पी पागल होजा।
अपने पन में अथ इति खोजा,
भ्रम की मदिरा ढोल ॥
देख दुखी को झट हिल जा तू,
सेवा में तिल-तिल पिल जा तू।
अद्वैती वन सङ्ग सिल जा तू,
बोल न कुछ भी बोल ॥
'अमर' अमर पथ पर पद धर ले,
दुस्तर तम भवसागर तर ले।
अन्दर बाहर खुशबू भर ले,
जीवन में मधु घोल ॥

---

# खोल मन अब भी आँखें······!

राग बहार मिश्र ( त्रिताल ) मध्यलय

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | *स्थायी—* | | | | | | | | | | न |
| २ | | | | ० | | | | ३ | | | | × | | | खो |
| सं | रं | न | सं | नु | नु | प | – | म | प | गु | म | नु | – | ध | न |
| ऽ | ल | म | न | अ | ब | भी | ऽ | आं | ऽ | खें | ऽ | खो | ऽ | ल | खो |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सं | रं | न | सं | न॒ | न॒ | प | – | म | प | ग॒ | म | न॒ | ध | न | सं |
| ऽ | ल | म | न | अ | व | भी | ऽ | आं | ऽ | खें | ऽ | खो | ऽ | ल | खो |
| सं | रं | न | सं | न॒ | प | – | प | – | प | म | प | ग॒ | ग॒ | ग॒ | म |
| ऽ | ल | म | न | उ | ठा | ऽ | ला | ऽ | भ | कु | छ | मि | ला | ऽ | हु |
| र | – | स | – | स | म | म | म | म | प | ग॒ | म | न॒ | – | ध | न |
| आ | ऽ | है | ऽ | जी | ऽ | व | न | अ | ति | अ | न | मो | ऽ | ल | खो |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न॒ | न॒ | प | प | प | – | म | प | ग॒ | – | ग॒ | म | र | – | स | – |
| ज | ग | प | ति | के | ऽ | च | र | णों | ऽ | में | ऽ | सो | ऽ | जा | ऽ |
| स | म | म | म | म | प | ग॒ | म | म | न॒ | ध | न | सं | रं | न | सं |
| प्रे | ऽ | म | सु | धा | ऽ | पी | ऽ | पा | ऽ | ग | ल | हो | ऽ | जा | ऽ |
| गं॒ | गं॒ | गं॒ | – | गं॒ | गं॒ | गं॒ | – | गं॒ | मं | रं | सं | रं | न | सं | – |
| अ | प | ने | ऽ | प | न | में | ऽ | अ | थ | इ | ति | खो | ऽ | जा | ऽ |
| न॒ | न॒ | प | – | म | प | ग॒ | म | न॒ | – | ध | न | सं | रं | न | सं |
| भ्र | म | की | ऽ | म | दि | रा | ऽ | ढो | ऽ | ल | खो | ऽ | ल | म | न |

---





# मनुष्य !

मनुज हूँ मैं यहां मनुजत्व का उपहार लाया हूँ,
हिमालय सा अतुल कर्तव्य का शिर भार लाया हूँ ॥
मिलेगा जो मुझे आनन्द मद में झूम जाएगा।
हृदय में प्रेम-वीणा की मधुर झनकार लाया हूँ ॥
सुगंधित पुष्प हूँ, खिलकर सुगंधित विश्व करदूँगा।
कभी भी कम न हो वह गन्ध का भंडार लाया हूँ ॥
सतायेंगे मुझे क्यों कर कुटिल रिपु काम क्रोधादिक।
चमकती ज्ञान की तीक्ष्ण अटल तलवार लाया हूँ ॥
पड़ें आपत्तियों के वज्र शिर पर क्यों न कितने ही।
हटूँगा इञ्च ना पीछे विजय का सार लाया हूँ ॥
मिटेंगे देश, कुल और जाति के सब भेद जग में से।
अखिल भू पर बसा नर जाति का परिवार लाया हूँ॥
बदल दूँगा सभी हा-हा भरी यह नर्क की दुनियां।
'अमर' सुन्दर शिवं कर स्वर्ग का संसार लाया हूँ ॥

ताल तीव्रा ( मध्यलय )

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | स्थायी— | | | | | | | | म |
| २ | | ३ | | × | | | २ | | ३ | | × | | म |
| र | स | ऩ | स | र | – | र | र | स | र | प | ग॒ | – | म |
| नु | ज | हूँ | ऽ | मैं | ऽ | य | हां | ऽ | म | नु | ज | ऽ | त्व |
| र | – | स | स | र | म | म | प | म | मप | धप | ग॒ | – | मं |
| का | ऽ | उ | प | हा | ऽ | र | ला | ऽ | याऽ | ऽऽ | हूँ | ऽ | हि |



| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | स | नु | स | र | – | र | र | र | ग | म | र | – | गु |
| मा | ऽ | ल | य | सा | ऽ | अ | तु | ल | क | र | त | ऽ | व्य |
| स | – | स | स | र | म | म | प | म | मप | धप | गु | – | म |
| का | ऽ | शि | र | भा | ऽ | र | ला | ऽ | याऽ | ऽऽ | हूँ | ऽ | म |

नुज हूँ मैं यहां मनुजत्व का उपहार लाया हूँ।

## अन्तरा ( ठेकाबन्द )

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | म | – | प | – | न | – | न | न | – | न | – | न | – | सं | न | सं | न | सं |
| मि | ले | ऽ | गा | ऽ | जो | ऽ | मु | झे | ऽ | आ | ऽ | नं | ऽ | द | म | द | में | ऽ |

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| – | धसं | नध | पध | नसं | नसं | – | नु | – | नु | नुध | पम | गुर | सर | मप |
| ऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽ | झू | ऽ | म | जाऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धसं | नुध | प- | – | – | नुध | पम | गुर | सगु | –° | र | – |
| येऽ | गाऽ | ऽऽ | ऽ | ऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽ | ऽ | ऽ |

| | |
|---|---|
| *ठेका शुरू—* | म |
| | हृ |

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | स | नु | स | र | – | र | र | स | र | प | गु | – | म |
| द | य | में | ऽ | प्रे | ऽ | म | वी | ऽ | णा | ऽ | की | ऽ | म |
| र | र | स | स | र | म | म | प | म | मप | धप | गु | – | म |
| धु | र | झ | न | का | ऽ | र | ला | ऽ | याऽ | ऽऽ | हूँ | ऽ | म |

नुज हूँ मैं यहां मनुजत्व का उपहार……।





# अहिंसा की प्रधानता !

अहिंसा ही दुनियां में सबसे प्रवर है,
नहीं मित्र ! इसमें ज़रा भी कसर है।

अहिंसा के आगे झुके विश्व सारा,
अहिंसा में कैसा विचित्र असर है !

असंभव नहीं कोई वस्तु बशर को,
सभी कुछ हो संभव अहिंसा अगर है !

अहिंसा से मिलती है सुख शान्ति सच्ची,
अहिंसा ही मुक्ती की सीधी डगर है !

अहिंसा से बल आत्मा का बढ़ा दो,
अहिंसक ही दुनियां में रहता निडर है !

"अहिंसा है भयभीत मन की निशानी",
जो कहते हैं उनको न कुछ भी खबर है !

नहीं है अमर कोई वस्तु जहां में,
'अमर' यह अहिंसा तो बेशक अमर है !

——*——



# अहिंसा ही दुनियां में..............!

| स्थायी (कहरवा) | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | स |
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | | अ |
| र | – | म | म | ग॒ | ग॒ | र | र | ऩ | स | र | र | स | स | ऩ | | स |
| हिं | ऽ | सा | ही | दु | नि | यां | में | स | ब | से | प्र | व | र | है | | न |
| र | – | म | म | ग॒ | ग॒ | र | र | स | – | ग॒ | र | स | स | ऩ | | स |
| हीं | ऽ | मि | त्र | इ | स | में | ज़ | रा | ऽ | भी | क | स | र | है | | अ |

हिंसा ही दुनियां में सबसे प्रवर है ..........।

| अन्तरा | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | स |
| | | | | | | | | | | | | | | | | अ |
| र | – | म | म | प | – | प | ध | पध | ऩ॒ | ध | प | म | प | ग॒ | | स |
| हिं | ऽ | सा | के | आ | ऽ | गे | झु | केऽ | ऽ | वि | श्व | सा | ऽ | रा | | अ |
| र | – | म | म | ग॒ | – | र | र | ऩ | स | र | र | स | स | ऩ | | स |
| हिं | ऽ | सा | में | कै | ऽ | सा | वि | चि | ऽ | त्र | अ | स | र | है | | अ |

हिंसा ही दुनियां में सबसे प्रवर है ..............।







# अमूल्य नर जन्म !

उपकार करो तन से मन से,
धन से जन से, जग-दुःख हरो।

अविचार अनीति तजो सब ही,
मत वैभव का कुछ गर्व करो॥

अपने पर खूब सचेत रहो,
फिर तो जग में अणु भी न डरो।

नर जन्म अमोल मिला कुछ तो,
परलोक हितार्थ निकाल धरो॥

——❋——

# उपकार करो तन से मन········!

ताल—कहरवा

स्थायी—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | स | ऩ |
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | उ | प |
| स | ग | ग | ग | ग | म | र | ग | म | प | प | प | प़ | – | प | ध |
| का | ऽ | र | क | रो | ऽ | त | न | से | ऽ | म | न | से | ऽ | ध | न |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न॒ | सं | सं | न॒ | न॒ | ध | धं | प | प | म | प | म | ग | – | स | ऩ |
| से | ऽ | ज़ | न | से | ऽ | ज | ग | ढु | ऽ | ख | ह | रो | ऽ | अ | वि |

चार ····· गर्व करो। ( इसी प्रकार गाया जायगा.)

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अन्तरा— | | | | | | | | | | | | | | ग | म |
| | | | | | | | | | | | | | | अ | प |
| प | न | न | न | न | सं | ध | न | न | सं | सं | सं | सं | – | सं | न |
| ने | ऽ | प | र | ख़ू | ऽ | व | स़ | चै | ऽ | त | र | हो | ऽ | फि | र |
| सं | गं | गं | रं | रं | सं | सं | रं | न | सं | सं | सं | सं | – | प | ध |
| तो | ऽ | ज | ग | में | ऽ | अ | गु | भी | ऽ | न | ड | रो | ऽ | न | र |
| सं | सं | सं | सं | सं | – | सं | रं | न॒ | – | न॒ | ध | प | – | प | ध |
| ज | ऽ | न्म | अ | मो | ऽ | ल | मि | ला | ऽ | कु | छ | तो | ऽ | प | र |
| न॒ | सं | सं | न॒ | न॒ | ध | ध | प | ग | म | प | म | ग | –, | स | ऩ |
| लो | ऽ | क | हि | ता | ऽ | र्थ | नि | का | ऽ | ल | ध | रो | ऽ | उ | प |

कार करो तन से ·············।







# मनवा !

मनवा ! तू नहीं मानत है !
पाप पंक से दिवा-रात्रि मम अन्तर सानत है ॥
प्रभू-भजन करने को बैठूँ तू खटपट निज ठानत है।
बार-बार समझाया फिर भी हठ अपनी ही तानत है॥
विषय-भोग कटु विष मैं समझूँ तू मधु अमृत जानत है।
पागल ज्यों अविराम एक स्वर नित कीर्ति बखानत है॥
जब लग जग वन्दन जगपति का नहीं रूप पिछानत है।
तब लग 'अमर' मूढ़ तब सिर पर लख-लख लानत है॥

# मनवा तू नहीं मानत है......!

राग पीलू, ताल कहरवा

स्थाई —

| o | | | | × | | | | o | | | | × | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | र | | | | | |
| स | र | स | ऩ | – | स | र | प | ग॒ | – | स | ऩ | स | – | – | – |
| म | न | वा | ऽ | ऽ | तू | न | हिं | मा | ऽ | न | त | है | ऽ | ऽ | ऽ |
| – | – | – | – | – | ध़ | प़ | ध़ | ऩ | ऩ | स | – | – | ग॒ग॒ | – | ग॒ |
| ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | पा | प | पं | ऽ | क | से | ऽ | ऽ | दिवा | ऽ | रा |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | म | म | ग॒ | – | प | प | प | प | – | प | ध | ग | प | म | ग |
| ऽ | त्रि | म | म | ऽ | अ | न्त | र | सा | ऽ | न | त | है | ऽ | ऽ | ऽ |
| स | र | (स) | ऩ | – | स | र | प | ग॒ | – | स | ऩ | स | – | – | – |
| म | न | वा | ऽ | ऽ | तू | न | हिं | मा | ऽ | न | त | है | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | र | स | ऩ | * स | ग | म | | प | प | ध | प | ग | म | ध | प |
| म | न | वा | ऽ | * प्र | भू | भ | | ज | न | क | र | ने | ऽ | को | ऽ |
| ग॒ | र | स | ऩ | प | – | प | प | प | प | ध | प | म | ग | र | र |
| वै | ऽ | हूँ | ऽ | तू | ऽ | ख | ट | प | ट | नि | ज | ठा | ऽ | न | त |
| र | ग | म | प | * ध | ध | ध | | – | ध | ध | ध | न॒ | – | ध | प |
| है | ऽ | ऽ | ऽ | वा | र | वा | | ऽ | र | स | म | झा | ऽ | या | ऽ |
| ग | म | प | – | प | प | प | प | म | – | प | ध | ग | प | म | ग |
| फि | र | भी | ऽ | ह | ठ | अ | प | नी | ऽ | ही | ऽ | ता | न | त | है |
| स | र | स | ऩ | | | | | | | | | | | | |
| ऽ | म | न | वा | तू नहिं मानत है ………। | | | | | | | | | | | |

—— ——





# प्रतिज्ञा पालन !

प्रतिज्ञा पै क़ायम रहो चाहे कुछ हो,
नहीं पीछे हर्गिज़ हटो चाहे कुछ हो।
प्रतिज्ञा के वल से ही मिलती है इज्ज़त,
प्रतिज्ञा को पूरन करो चाहे कुछ हो।
पशू हैं मनुज वे, जो प्रण के न पक्के,
अतः सच्चे मानव वनो चाहे कुछ हो।
प्रतिज्ञा-वली की विजय हो जरूरी,
कभी न हताश रहो चाहे कुछ हो।
प्रतिज्ञा से होता सुयश सारे जग में,
'अमर' अपने यश को रखो चाहे कुछ हो।







# प्रतिज्ञा पै कायम रहो.........!

ताल कहरवा, स्थायी—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | ध |
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | प्र |
| सं | – | सं | न | ध | न | ध– | ध | प | – | म | ग | म | ध | – | ध |
| ति | ऽ | ज्ञा | पै | का | ऽ | यम | र | हो | ऽ | चा | हे | कुछ | हो | ऽ | न |
| सं | – | सं | न | ध | न | ध– | ध | प | – | म | ग | म– | ध | – | ध |
| हीं | ऽ | पी | छे | ह | ऽ | गिंज | ह | टो | ऽ | चा | हे | कुछ | हो | ऽ | प्र |

तिज्ञा पै कायम रहो चाहे कुछ हो।

अन्तरा

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | म |
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | प्र |
| ग | म | ध | न | सं | सं | सं | सं | सं | सं | सं | न | धन | सं | ध– | ध |
| ति | ऽ | ज्ञा | के | व | ल | से | ही | मि | ल | ती | है | इऽ | ऽ | ज्जत | प्र |
| सं | – | सं | न | ध | न | ध– | ध | प | – | म | ग | म– | ध | – | ध |
| ति | ऽ | ज्ञा | को | पू | ऽ | रन | क | रो | ऽ | चा | हे | कुछ | हो | ऽ | प्र |

तिज्ञा पै कायम रहो चाहे कुछ हो।

———





# आज के श्रावक

श्रावकों ने अपना सब गौरव गँवाया इन दिनों ।
उच्चतम जीवन निरा पामर बनाया इन दिनों ॥
शास्त्र का व्याख्यान अब क्योंकर भला आये पसंद ।
भैरवी की बहर में आनन्द पाया इन दिनों ॥
छान कर पीते हैं पानी, स्थावरों की है दया ।
कंठ पर दीनों के झट खंजर चलाया इन दिनों ॥
आप खुद तो दिन में दो-दो बार दौने चाटते ।
भूखे मरते भाई को धक्का दिलाया इन दिनों ॥
आके धर्म-स्थान में भी छोड़ते न प्रपंचता ।
धर्म महिमा का वृथा पाखण्ड छाया इन दिनों ॥
धर्म-रक्षक अब 'अमर' आनन्द से श्रावक कहां ।
नाम धारी श्रावकों का दिन है आया इन दिनों ॥



# श्रावकों ने अपना सब.........!

स्थायी ( ताल पश्तो ) मध्यलय

| × | २ | ३ | × | २ | ३ |
|---|---|---|---|---|---|
| न – न | न – | ध न | सं सं न | ध ध | प प |
| श्रा ऽ व | कौं ऽ | ने ऽ | श्र प ना | स व | गौ ऽ |



| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | मं | प | ग | – | स | – | ग | ग | मं | प | – | – | – |
| र | व | गँ | वा | ऽ | या | ऽ | इ | न | दि | नों | ऽ | ऽ | ऽ |
| न | – | न | न | न | ध | न | सं | सं | न | ध | – | प | – |
| उ | ऽ | च्च | त | म | जी | ऽ | व | न | नि | रा | ऽ | पा | ऽ |
| मं | मं | प | गम | गर | स | – | ग | ग | मं | प | – | – | – |
| म | र | व | नाऽ | ऽऽ | या | ऽ | इ | न | दि | नों | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | – | ग | मं | – | ध | ध | सं | – | सं | सं | सं | सं | – |
| शा | ऽ | स्त्र | का | ऽ | व्या | ऽ | ख्या | ऽ | न | श्र | व | क्यों | ऽ |
| न | न | न | न | – | ध | न | धन | सं | न | ध | – | प | – |
| क | र | भ | ला | ऽ | श्रा | ऽ | येऽ | ऽ | प | सं | ऽ | ऽ | द |
| न | – | न | न | – | ध | न | सं | सं | न | ध | – | प | – |
| भै | ऽ | र | वी | ऽ | की | ऽ | व | ह | र | में | ऽ | श्रा | ऽ |
| मं | – | प | गम | गर | स | – | ग | ग | मं | प | – | – | – |
| नं | ऽ | द | पाऽ | ऽऽ | या | ऽ | इ | न | दि | नों | ऽ | ऽ | ऽ |

---





# कीर्ति-कृति !

भू लोक में आये हो कुछ तो कीर्ति-कृति कर जाइयो,
भंडार आगे के लिये भी याद कर भर जाइयो।
दे डालियो जो पास हो सर्वस्व दीनों के लिये,
कौड़ी पै कौड़ी जोड़कर धरती में ना धर जाइयो ॥
जो शत्रु अति ही दुःख दे उसका भी हित कीजे सदा,
पिछली बुरी बातों को करके याद मत टर जाइयो।
दुष्कर्म करने के हृदय में जब विचार उठें तभी,
धर ध्यान रावण आदि के, इतिहास पर डर जाइयो ॥
यह सार है नर ज़िन्दगी का, लीजियो बनियो 'अमर',
जीना उचित हो जी-इयो, मरना उचित मर जाइयो।

——*——

# भू लोक में आये हो·······!

स्थायी (दादरा)

| × | | | ० | | | × | | | ० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | स | र | ग॒ | – | र | ग॒ | म | र | ग॒ | – | स |
| भू | लो | क | में | ऽ | ऽ | आ | ये | हो | कु | ऽछ | तो |
| स | र | ऩ | स | स | र | सर | ग॒ | रे॒ | स | – | रे॒ऩ |
| की | ऽ | र्तिं | कृ | ति | ऽ | कर | जा | इ | यो | ऽ | ऽऽ |







| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नृ | स | र | ग | – | र | ग | म | र | ग | – | स |
| भं | डा | र | आ | ऽ | गे | के | ऽ | लि | ये | ऽ | भी |
| स | र | नृ | स | स | र | सर | ग | रे | स | – | रेनृ |
| या | ऽ | द | क | र | ऽ | भर | जा | इ | यो | ऽ | ऽऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | धु | म | प | – | प | प | धु | म | प | – | – |
| दे | डा | लि | यो | ऽ | जो | पा | ऽ | स | हो | ऽ | ऽ |
| प | धु | म | प | – | ग | मर्म | मग | रे | स | – | – |
| स | र्व | स्व | दी | ऽ | नों | केंऽ | ऽऽ | लि | ये | ऽ | ऽ |
| स | स | र | ग | – | र | ग | म | र | ग | – | स |
| कौ | ड़ी | पै | कौ | ऽ | ड़ी | जो | ऽ | ड़ | कर | ऽ | ऽ |
| सर | र | नृ | स | – | र | सर | ग | रे | स | – | रेनृ |
| धर | ती | में | ना | ऽ | धर | जाऽ | ऽ | इ | यो | ऽ | ऽऽ |

———







# चरण-रत्न

प्रण-वीर महान न स्वत्व कभी,
पथ नीति विसार गँवावत हैं ।
मिल जाय यदा पर कष्ट कथा,
झट तत्र स्व-दौड़ लगावत हैं ।
कट जांय सहर्ष रणांगण में पर,
पैंड न एक डिगावत हैं ।
नर-रत्न जगत्त्रय पूजित के,
"चरणोत्तम रत्न" कहावत हैं ।



## प्रण-वीर महान, न स्वत्व कभी……!

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्थायी ( कहरवा ) | | | | | | | | | | | | | | प | म |
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | प्र | ण |
| प | ध | नु | ध | प | म | गु | गु | गु | – | गु | गु | र | स | स | ऩ |
| वी | ऽ | र | म | हा | ऽ | न | न | स्व | ऽ | त्व | क | भी | ऽ | प | थ |







# क्या करना चाहिये !

जगत रङ्ग    ख़ुद को ऊंचा उठाना ।
　　　　ख़बरदार खाका न अपना उड़ाना ॥
बुराई से कोसों अलग दूर रहना ।
　　　　भलाई में हरदम दिलोजां जुटाना ॥
अगर रंजोग़म की कहीं आग सुलगे ।
　　　　वहा चश्मा रहमत का जल्दी बुझाना ॥
सदाक़त के कांटों पर हँस-हँस के चलना ।
　　　　प्रलोभन के गुल पै न हर्गिज़ भुलाना ।
रखो प्यारा फूलों सा खुशरङ्ग जीवन ।
　　　　न दिल कांटा बनके किसी का दुखाना ॥
बेख़ौफ़ो ख़तर रहना बुज़दिल न बनना ।
　　　　'अमर' धर्म अपने पै सब कुछ लुटाना ॥

—— * ——

ताल—झपताल

स्थायी—

| | | | | | | | | | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | २ | | | ० | | ३ | | ज |
| र | ग | नि॒ | न॒ | स | र | म | प | ध | ध |
| ग | त | रं | ग | में | अ | प | ने | ऽ | को |
| म | – | ग | – | स | र | ग | स | – | स |
| ऊं | ऽ | चा | ऽ | उ | ठा | ऽ | ना | ऽ | ख |







| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | म | प | ध | ध | पध | नु | ध | - | म |
| व | र | दा | ऽ | र | खाऽ | ऽ | का | ऽ | न |
| प | प | ग | - | म | ग | - | स | - | स |
| अ | प | ना | ऽ | उ | ड़ा | ऽ | ना | ऽ | ज |

गत रङ्ग में अपने को ……… …।

अन्तरा—

म
वु

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प | न | - | न | न | सं | सं | - | सं |
| रा | ऽ | ई | ऽ | से | को | ऽ | सौं | ऽ | अ |
| रं | गं | गं | - | सं | रं | रं | सं | - | सं |
| ल | ग | दू | ऽ | र | र | ह | ना | ऽ | भ |
| रं | मं | गं | - | सं | सं | सं | प | प | प |
| ला | ऽ | ई | ऽ | में | ह | र | द | म | दि |
| पध | रं | सं | - | प | मप | ध | म | ग | स |
| लोऽ | ऽ | जां | ऽ | जु | टाऽ | ऽ | ना | ऽ | ज |

गत रङ्ग में अपने को……………।

शेष अन्तरे भी इसी प्रकार कहिये।





# चण्ड कौशिक का उद्धार !

## ( महावीर–वाणी )

मैं नहीं ठहरूँगा हर्गिज़ मार्ग मेरा छोड़दो,
वंधुओ ! मेरी तरफ की व्यर्थ चिन्ता छोड़दो ।
स्वप्न में भी भय के मारे भीत मैं होता नहीं,
मैं तो भय का भी हूँ भय, हा-हू मचाना छोड़दो ।
मौत मेरे सामने कर जोड़ थर–थर कांपती,
मैं मदारी मौत का, झूँठा डरावा छोड़दो ।
अग्नि, जल, विष, शस्त्र इनका देह तक संवंध है,
आत्मा तो अखंड अविनाशी है आगा छोड़दो ।
हम मुनी हैं स्थूल दुनियां से निराला मार्ग है,
मृत्यु में जीवन है लेना अपनी वाधा छोड़दो ।
जो तुम्हारा सर्प है हां, मित्र है मेरा वही,
मित्र के मिलने में देरी यों लगाना छोड़दो ।
विश्व–हित के हित 'अमर' पागल वना फिरता हूँ मैं,
देखना होता है क्या, पथ से डिगाना छोड़दो ।

—— * ——

# मैं नहीं ठहरूँगा हर्गिज़........!

स्थायी ( ठेका कव्वाली )

| × | | | | × | | | | × | | | | × | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | ऩ॒ | - | ऩ॒ | स | र | र | र | * | म | - | म | म | प | ग॒ | ग॒ |
| * | मैं | ऽ | न | हीं | ऽ | ठ | ह | * | रूँ | ऽ | गा | ह | र | गि | ज़ |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | र | – | ऩ | सं | र | र | ग॒ | स | – | – | ऩ | स | – | – | – |
| * | मा | ऽ | र्ग | मे | ऽ | रा | ऽ | छो | ऽ | ऽ | ड़ | दो | ऽ | ऽ | ऽ |
| * | ऩ | – | ऩ | स | र | र | – | * | म | – | म | म | प | ग॒ | – |
| * | वं | ऽ | धु | ओ | ऽ | मे | ऽ | * | री | ऽ | त | र | फ | की | ऽ |
| * | र | – | ऩ | स | र | र | ग॒ | स | – | – | ऩ | स | – | – | – |
| * | व्य | ऽ | र्थ | चिं | ऽ | ता | ऽ | छो | ऽ | ऽ | ड़ | दो | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | प | – | प | प | – | ग | म | * | प | प | प | प | – | प | – |
| * | स्व | ऽ | प्न | में | ऽ | भी | ऽ | * | भ | य | के | मा | ऽ | रे | ऽ |
| * | प | – | ध | प | – | म | – | * | ग | – | रं | र | ग | म | – |
| * | भी | ऽ | त | मैं | ऽ | हो | ऽ | * | ता | ऽ | न | हीं | ऽ | ऽ | ऽ |
| * | ऩ | – | ऩ | स | र | र | – | * | म | – | म | म | प | ग॒ | – |
| * | मैं | ऽ | तो | भ | य | का | ऽ | * | भी | ऽ | हूँ | भ | य | हा | ऽ |
| * | र | – | ऩ | स | र | र | ग॒ | स | – | – | ऩ | स | – | – | – |
| * | हू | ऽ | म | चा | ऽ | ना | ऽ | छो | ऽ | ऽ | ड़ | दो | ऽ | ऽ | ऽ |

---







# अतीत की नारियाँ !

भारत में कैसी थीं एक दिन शीलवती कुल नारियां,
धर्म के पथ पै जो हुईं हँस-हँस के बलिहारियां।
राजा विराट के महल में पक्की रही थी द्रौपदी,
कीचक कुमौत मरा वृथा खाली गईं सब वारियां।
रावण से दैत्य की कैद में सत्यवती सीता रहीं,
झेले भयंकर कष्ट पर मानी नहीं बदकारियां।
जौहर हुआ चित्तौड़ में गौरव बढ़ा मेवाड़ का,
ज़िन्दा हज़ारों जल मरीं हँसती हुईं सुकुमारियां।
लक्ष्मी थी लक्ष्मी हिन्द की, खूब लड़ी रण भूमि में,
देश हित जोगन बनी छोड़ के महल अटारियां।
रानी थी पृथ्वीराज की कैसी भयङ्कर शेरनी,
कांपा था अकबर आंखों में फटने लगी थीं तारियां।
गौरव पुराना याद कर, साहस की बिजली अब भरो,
उठो 'अमर' बहिनो करो उन्नति की तैयारियां।

# भारत में कैसी थीं......!

स्थाई दादरा

| × | | | ० | | | × | | | ० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध़ | स | र | ग | ग | र | स | र | स | ऩध़ | ऩध़ | – |
| भा | रत | में | कै | सी | थीं | ए | ऽ | क | दिन | ऽऽ | ऽ |







| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | म | र | ग | ग | स | र | – | ऩ़ | स | – | – |
| शी | ल | व | ती | कु | ल | ना | ऽ | रि | यां | ऽ | ऽ |
| ध़ | स | र | ग | ग | र | स | र | स | ऩ़ध़ | ऩ़ध़ | – |
| ध | र्म | के | प | थ | पै | जो | ऽ | हु | ईऽ | ऽऽ | ऽ |
| म | म | र | ग | ग | स | र | – | ऩ़ | स | – | – |
| हँस | हँ | स | के | ब | लि | हा | ऽ | रि | यां | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ग | म | प | प | प | प | ग | म | ध | – | – |
| रा | जा | वि | रा | ट | के | म | ह | ल | में | ऽ | ऽ |
| ध | न॒ | ध | प | – | म | गम | प | म | ग | – | – |
| प | क्की | र | ही | ऽ | थी | द्रौऽ | ऽ | प | दी | ऽ | ऽ |
| ध़ | स | र | ग | ग | र | स | र | स | ऩ़ध़ | ऩ़ध़ | – |
| की | चक | कु | मौ | त | म | रा | ऽ | बु | थाऽ | ऽऽ | ऽ |
| म | म | र | ग | ग | स | र | – | ऩ़ | स | – | – |
| खा | ली | ग | ईं | स | व | वा | ऽ | रि | यां | ऽ | ऽ |

भारत में कैसी थीं एक दिन ..............।





# पाप की घटाएँ·············!

पाप की काली घटाएँ छा रहीं संसार में,
सूझता कुछ भी नहीं अज्ञान के अन्धकार में।
अधखिले फूलों से कोमल वालकों के व्याह रचा,
वन्द करते हा! कुलक्षय हेतु शयनागार में ॥
मौत के महमान बूढ़े मौड़ बांधे शान से,
वाल-विधवा दें विठा व्यभिचार के वाज़ार में ॥
गर्दनें कटतीं धड़ाधड़ पूज्य गौ माताओं की,
आह चवा जाते नराधम नित्य के आहार में ॥
शीश झट फोड़ें, अछूतों से अगर पल्ला भिड़े,
विल्लियों कुत्तों से लेकिन मुँह चटाते प्यार में।
पाप का ताण्डव 'अमर' चारों तरफ़ ही हो रहा,
डगमगाती धर्म-नौका वह चली मँझधार में ॥





## ताल—तीव्रा

### स्थाई—

| + | | | २ | | ३ | | + | | | २ | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | – | स | र | स | र | प | गु | गु | म | र | – | स | – |
| पा | ऽ | प | की | ऽ | का | ऽ | ली | ऽ | य | टा | ऽ | यें | ऽ |
| र | म | म | म | प | प | – | रम | पध | प | गु | – | र | नुस |
| छा | ऽ | र | हीं | ऽ | सं | ऽ | साऽ | ऽऽ | र | में | ऽ | ऽ | ऽऽ |

सूझता कुछ भी·········अन्धकार में। ( इसी प्रकार गाइये )

### अन्तरा–ठेका वन्द–

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मम | प | न | न | न | सं | सं | सं | संसं | संसं | (नु) | नु | नु | नु | नु | न | – |
| अध | खि | ले | फू | लों | से | को | ऽ | मल | ऽऽ | ऽ | वा | ल | कों | ऽ | के | ऽ |
| नुध | पम | रम | पध | नुध | प | मप | नुनु | धप | मगु | र | रर | सनु | धनु | स | | |
| ध्याऽ | ऽऽ | ऽह | ऽऽ | ऽर | चा | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽ | | |

### ठेका शुरू––

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | – | स | र | स | र | प | गु | गु | म | र | र | स | स |
| व | ऽ | न्द | क | र | ते | ऽ | हा | ऽ | ऽ | कु | ल | द | य |
| र | म | म | म | प | प | – | रम | पध | प | गु | – | र | नुस |
| हे | ऽ | तु | श | य | ना | ऽ | गाऽ | ऽऽ | र | में | ऽ | ऽ | ऽऽ |

नोटः––अगले सभी स्थाई तथा अन्तरे इसी प्रकार से गाये जायेंगे।







# संसार में क्यों आये ?

नाम पैदा ना किया संसार में आया तो क्या ?
दिल न दिलवर (प्रभु) में लगाया दिल अगर पाया तो क्या ?
भर लिये धन के ख़ज़ाने ऐशो अशरत खूब की,
दीन को यदि दान देते हाथ थर्राया तो क्या ?
दुःख में प्रभु-भक्त होकर नित्य प्रभुजी को रटा,
मस्त हो सुख भोग में प्रभु नाम विसराया तो क्या ?
भीम-सा बल में हुआ लड़ता फिरा हर एक से,
धर्म-रत्ता के समय पग पीछे सरकाया तो क्या ?
सत्य का प्रण का धनी पक्का रहा आराम में,
कष्ट में निज लक्ष्य भूला और हिर्राया तो क्या ?
बैठ खल-जन मण्डली में गप्प हांकी खूब ही,
दो घड़ी सत्सङ्ग में गर आते शर्माया तो क्या ?
वक्त पर एक स्वेद-बिन्दू का भी श्रम कुछ ना किया,
ऐ 'अमर' वे वक्त यदि निज शीश कटवाया तो क्या ?

# नाम पैदा ना किया……!

( ठेका कव्वाली )

स्थायी--

| × | | | | × | | | | × | | | | × | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | ऩ॒ | - | ऩ॒ | स | र | र | - | * | म | - | ग | म | प | ग॒ | - |
| * | ना | ऽ | म | पै | ऽ | दा | ऽ | * | ना | ऽ | कि | या | ऽ | ऽ | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | र | – | ऩ | स | र | र | ग॒ | (र) स | – | – | ऩ | स | – | – | – |
| सं | सा | ऽ | र | मैं | ऽ | आ | ऽ | या | ऽ | ऽ | तो | क्या | ऽ | ऽ | ऽ |
| * | ऩ | ऩ | ऩ | स | र | र | र | * | म | – | ग | म | प | ग॒ | – |
| * | दि | ल | ना | दि | ल | व | र | * | से | ऽ | ल | गा | ऽ | या | ऽ |
| * | र– | – | ऩ | स | र | र | ग॒ | (र) स | – | – | ऩ | स | – | – | – |
| * | दिल | ऽ | अ | ग | र | पा | ऽ | या | ऽ | ऽ | तो | क्या | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा--

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | प | प | प | प | – | ग॒ | म | * | प | – | प | प | – | प | – |
| * | भ | र | लि | ये | ऽ | ध | न | * | के | ऽ | ख़ | जा | ऽ | ने | ऽ |
| * | म | – | ध | प | प | म | म | * | ग | – | र | र | ग | म | – |
| * | ऐ | ऽ | शो | इ | श | र | त | * | ख़ू | ऽ | व | की | ऽ | ऽ | ऽ |
| * | ऩ | – | ऩ | स | र | र | र | * | म | – | ग | म | प | ग॒ | – |
| * | दी | ऽ | न | को | ऽ | य | दि | * | दा | ऽ | न | दे | ऽ | ते | ऽ |
| * | र | – | ऩ | स | र | र | ग॒ | (र) स | – | – | ऩ | स | – | – | – |
| * | हा | ऽ | थ | थ | ऽ | र्रा | ऽ | या | ऽ | ऽ | तो | क्या | ऽ | ऽ | ऽ |







# सर्व धर्म समन्वय !

धर्म पथ ढूँढ़ा नहीं 'धर्मिक' हुआ तो क्या हुआ,
आत्म हित-चर्य्या नहीं 'आस्तिक' हुआ तो क्या हुआ ?
सप्त भङ्गी रट रटाकर स्याद्‌वादी बन गया,
धर्म द्वेष मिटा नहीं 'आर्हत' हुआ तो क्या हुआ ?
जानकर भी पश्यतः प्रविनष्ट क्षणभंगुर जगत,
'मैं' का विष उतरा नहीं 'सौगत' हुआ तो क्या हुआ ?
विश्व का प्रत्येक प्राणी विष्णु का ही रूप है,
कार्य से झलका नहीं 'वैष्णव' हुआ तो क्या हुआ ?
पांच वक्त नमाज़ पढ़ता डर ख़ुदा की मार से,
ज़ुल्म से डरता नहीं 'मुसलिम' हुआ तो क्या हुआ ?
बन्धुता के भाव से निःस्वार्थ दुखियों का 'अमर'.
दुःख दूर किया नहीं, 'क्रिश्चियन' हुआ तो क्या हुआ ?

—※—

# धर्म-पथ ढूढ़ा नहीं "धार्मिक"""""""!

स्थायी ( पश्तो )

| × | | | २ | | ३ | | × | | | २ | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | - | ध॒ | रं | रं | सं | - | पध॒ | नि॒ | ध॒ | म | - | ग॒ | - |
| ध | ऽ | र्म | प | थ | ढूँ | ऽ | ढ़ाऽ | ऽ | न | हीं | ऽ | धा | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | गु | र<br>स | स | र | सर | गुम | र | गु | रे | स | – | – | – |
| मिं | क | हु | आ | ऽ | तोऽ | ऽऽ | क्या | ऽ | हु | आ | ऽ | ऽ | ऽ |
| प | – | ध | रं | रं | सं | सं | पधु | नु | धु | म | – | गु | – |
| आ | ऽ | त्म | हि | त | च | रि | याऽ | ऽ | न | हीं | ऽ | आ | ऽ |
| र | गु | र<br>स | स | र | रगु | म | गुर | गु | रे | स | – | – | – |
| स्ति | क | हु | आ | ऽ | तोऽ | ऽ | क्याऽ | ऽ | हु | आ | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | – | म | म | – | म | – | स | गु | स | नु | – | स | स |
| स | ऽ | त | भं | ऽ | गी | ऽ | र | ट | र | टा | ऽ | क | र |
| न | – | न | न | – | सं | – | नसं | रंगुं | रं | संरं | नसं | – | – |
| स्या | ऽ | द | वा | ऽ | दी | ऽ | वऽ | ऽन | ग | याऽ | ऽऽ | ऽ | ऽ |
| प | – | धु | रं | – | सं | सं | पधु | नु | धु | म | – | गु | गु |
| ध | ऽ | र्म | द्धे | ऽ | प | मि | टाऽ | ऽ | न | हीं | ऽ | आ | र |
| र | –गु | स | स | र | रगु | म | गुर | गु | रे | स | – | – | – |
| ह | ऽत | हु | आ | ऽ | तोऽ | ऽ | क्याऽ | ऽ | हु | आ | ऽ | ऽ | ऽ |







# संघ !

आजाओ एक वार संप की छाया में !
जिनमें संप सदा रहता है ।
उनके नित्य पड़ा रहता है ॥
चरणों में संसार !
फूट पुजारी जो होते हैं ।
वे निज गौरव सब खोते हैं ॥
पाते हैं धिक्कार !
दुर्वल जन भी संप सहारे ।
वन जाते हैं वीर करारे ॥
संप सदा जयकार !
दीन पतंगे यदि सब मिलके ।
कूद पड़ें दीपक पै उछल के ॥
करें छिनक में छार !
निर्वल तार परस्पर मिलते ।
महावली गजराज जकड़ते ॥
निज वंधन में डार !
बूँद-बूँद मिल दरिया वहते ।
नहीं किसी के रोके रुकते ॥
होता अति विस्तार !
कैंची की वद आदत छोड़ो ।
'अमर' सुई से नेहा जोड़ो ॥
सुखी वनो नरनार !

——✻——







## स्थायी ( कहरवा )

| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | स | स | – | र | – | ग | ग | म | – | म | ग | र | ग | र | – |
| * | आ | जा | ऽ | ओ | ऽ | इ | क | वा | ऽ | र | सं | ऽ | प | की | ऽ |
| ध़ | – | स | – | र | ग॒ | र | स | * | स | स | – | र | – | ग | ग |
| छा | ऽ | या | ऽ | मैं | ऽ | ऽ | ऽ | * | आ | जा | ऽ | ओ | ऽ | इ | क |
| म | – | म | ग | र | ग | र | र | ध़ | – | स | – | र | ग॒ | र | स |
| वा | ऽ | र | सं | ऽ | प | की | ऽ | छा | ऽ | या | ऽ | मैं | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | स | स | ऩ | स | – | न॒ | ध़ | न॒ | र | र | ग | म | ग | र | स |
| * | जि | न | में | सं | ऽ | प | स | दा | ऽ | र | ह | ता | ऽ | है | ऽ |
| * | स | स | ऩ | स | – | न॒ | ध़ | न॒ | र | र | ग | म | ग | र | स |
| * | उ | न | के | नि | ऽ | त्य | प | ड़ा | ऽ | र | ह | ता | ऽ | है | ऽ |
| * | स | स | स | र | – | ग | – | म | – | म | ग | र | ग | र | र |
| * | च | र | णों | में | ऽ | सं | ऽ | सा | ऽ | र | सं | ऽ | प | की | ऽ |
| ध़ | – | स | – | र | ग॒ | र | स | * | स | स | – | र | – | ग | ग |
| छा | ऽ | या | ऽ | मैं | ऽ | ऽ | ऽ | * | आ | जा | ऽ | ओ | ऽ | इ | क |
| म | – | म | ग | र | ग | र | – | ध़ | – | स | – | र | ग॒ | र | स |
| वा | ऽ | र | सं | ऽ | प | की | ऽ | छा | ऽ | या | ऽ | मैं | ऽ | ऽ | ऽ |

अपने मध्यम को षड्ज मानकर इस गीत को गाइये।





# वीर का संदेशा !

संदेशा वीर स्वामी का, जहां को हम सुना देंगे।
वजा जैनत्व का डंका, जहां को हम जगा देंगे ॥
अविद्या के जो वहते हैं ये गन्दे नाले भारत में।
निशां इनका मिटाकर ज्ञान की गङ्गा वहा देंगे ॥
अछूतों पर जो होते हैं, जुलम यहां रातदिन भारी।
सिखाकर साम्य की शिक्षा,जुलम ये सव हटा देंगे ॥
मतों के जाल में फँसकर, जो भाई लड़ रहे हैं हा !
अनेकांती वना सवको, परस्पर हम मिलादेंगे ॥
हमारी कौम यह मुर्दा, हुयी है सव तरह से जो।
'अमर' अमृत पिलाकर सत्यका फिरसे जिलादेंगे ॥

—※—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | स्थायी (कहरवा) | | | | | | | | | स |
| ×| | | | × | | | | × | | | | × | | | सं |
| स | प | प | – | * | प | नु | नु | धु | प | म | गु | म | प | – | प |
| दे | ऽ | शा | ऽ | * | वी | ऽ | र | स्वा | ऽ | मी | ऽ | का | ऽ | ऽ | ज |
| म | – | गु | र | * | गु | म | म | गु | – | स | रे | गु | स | – | स |
| हां | ऽ | को | ऽ | * | ह | म | सु | ना | ऽ | दें | ऽ | गे | ऽ | ऽ | व |



| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | प | प | – | * | प | न॒ | न॒ | ध॒ | प | म | ग॒ | म | प | – | प |
| जा | ऽ | जैं | ऽ | * | न | ऽ | त्व | का | ऽ | ड़ं | ऽ | का | ऽ | ऽ | ज |
| म | – | ग॒ | र | * | ग॒ | म | म | ग॒ | – | स | रे॒ | ग॒ | स | – | स |
| हां | ऽ | को | ऽ | * | ह | म | ज | गा | ऽ | दें | ऽ | गे | ऽ | ऽ | सं |

देशा वीर स्वामी का जहां को हम सुना देंगे।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | सं |
| | | | | | | | | | | | | | | | अ |
| सं | – | सं | – | * | सं | – | न॒ | न॒ | रं | सं | रं | न॒ | – | – | ध |
| वि | ऽ | द्या | ऽ | * | के | ऽ | जो | व | ह | ते | ऽ | हैं | ऽ | ऽ | ये |
| प | ध | म | – | * | प | – | ध॒ | न॒ | – | प | ध॒ | न॒ | प | – | स |
| गं | ऽ | दे | ऽ | * | ना | ऽ | ले | भा | ऽ | र | त | में | ऽ | ऽ | नि |
| स | प | प | प | * | प | न॒ | न॒ | ध॒ | प | म | ग॒ | * | म | प | प |
| शां | ऽ | इ | न | * | का | ऽ | मि | टा | ऽ | क | र | * | ज्ञा | ऽ | न |
| म | – | ग॒ | र | * | ग॒ | म | म | ग॒ | – | स | रे॒ | ग॒ | स | – | स |
| की | ऽ | गं | ऽ | * | गा | ऽ | व | हा | ऽ | दें | ऽ | गे | ऽ | ऽ | सं |

देशा वीर स्वामी का जहां को हम सुना देंगे।

———







# तरने का अवसर !

तारना चाहे तो खुद को मौका है, अब तार ले,
इस असार शरीर से भी, सार का भी सार ले।
प्रेममय परमेश की सदुपासना कर प्रेम से,
ढोंग बाज़ी छोड़ अपना रूप आप निहार ले ॥
दीन दुखिया जो मिले आंसू बहा छाती लगा,
दूसरों के दुक्ख में पड़ने की आदत डाल ले।
गर बुरा व्यवहार कोई तेरे साथ करे तो तू;
कर भला उसका हृदय से, क्रोध को हँस मार ले ॥
आवश्यकतायें घटा अपनी, न हो तू लालची,
शान्तिदायक सर्वगुरु संतोष को स्वीकार ले।
सत्य ही ध्रुव है अटल है, सत्य होजा सत्य से,
पापदल को मार बढ़-बढ़ सत्य की तलवार ले ॥
भोग नहिं ये रोग हैं, बस दूर ही रहना 'अमर',
कहना था वह कह दिया, अब तू भी सोच विचार ले।

# तारना चाहे तो खुद को·······!

ताल—तीव्रा

स्थायी—

| × | | | २ | | ३ | | × | | | २ | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | – | र | र | म | प | ध | ग़ु | – | म | र | र | स | – |
| ता | ऽ | र | ना | ऽ | चा | ऽ | हे | ऽ | तो | खु | द | को | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | म | म | प | ध | म | प | र | ग॒ | र | ऩ | – | स | – |
| मौ | ऽ | का | है | ऽ | अ | व | ता | ऽ | र | ले | ऽ | ऽ | ऽ |
| स | स | र | र | म | प | ध | पध | न॒ | ध | प | ध | म | प |
| इ | स | अ | सा | ऽ | र | श | रीऽ | ऽ | र | से | ऽ | भी | ऽ |
| सं | – | न॒ | ध | प | म | प | र | ग॒ | र | ऩ | – | स | – |
| सा | ऽ | र | का | ऽ | भी | ऽ | सा | ऽ | र | ले | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | – | प | प | ध | म | प | न | – | न | न | सं | सं | सं |
| प्रे | ऽ | म | म | य | प | र | मे | ऽ | श | की | ऽ | स | दु |
| रं | – | रं | रं | गं | रं | मं | गं | गं | रं | सं | – | – | – |
| पा | ऽ | स | ना | ऽ | क | र | प्रे | ऽ | म | से | ऽ | ऽ | ऽ |
| न | – | न | न | सं | सं | – | सं | – | न॒ | ध | प | म | प |
| ढों | ऽ | ग | वा | ऽ | जी | ऽ | छो | ऽ | ड़ | अ | प | ना | ऽ |
| सं | – | न॒ | ध | प | म | प | र | ग॒ | र | ऩ | – | स | – |
| रू | ऽ | प | आ | ऽ | प | नि | हा | ऽ | र | ले | ऽ | ऽ | ऽ |

( शेष अन्तरे इसी प्रकार कहिये )







# धर्म का पतन !

वहाना धर्म का करके गज़व किस तौर ढाते हैं,
अखिल मानव जगत पर जाल माया का बिछाते हैं।
चढ़ा पत्थर के देवों पर हज़ारों भैंसे और वकरे,
खटाखट खंजरों से खून के दरिया वहाते हैं ॥
खड़ी कर दो कहीं ईंटें वनाई शीतला माता,
भगों-भग जातरी आते पुजापा ला चढ़ाते हैं।
तरसते दो-दो दानों को हज़ारों भाई अति भूखे,
हवन में घी मनों फूँकें अकल पै धप जमाते हैं।
वन एजेन्ट मुर्दों के चलाया श्राद्ध का धंधा,
पितर के नाम पर भूदेव ताजा माल खाते हैं ॥
अछूतों को न घुसने दें कभी भी धर्म स्थानों में,
अगर सत्कर्म करलें तो भी धड़ से शिर उड़ाते हैं।
दवोचे कान वैठा धर्म, आगे धर्म वालों के,
'अमर' चाहा जिधर ले धर्म की गर्दन घुमाते हैं ॥

---

# वहाना धर्म का करके.........!

राग शिवरंजनी मिश्र स्थायी ( कहरवा )

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | ग़ |
| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | | व |
| र | ग़ | स | र | ग़ | प | – | प | ध | सं | ध | प | ग़ | – | – | | ग़ |
| हा | ऽ | ना | ऽ | ध | ऽ | ऽ | र्म | का | ऽ | क | र | के | ऽ | ऽ | | ग़ |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | ग | स | र | ग | प | – | प | रग | मग | र | ग | स | – | – | स |
| ज | ब | कि | स | तौ | ऽ | ऽ | र | ढाऽ | ऽऽ | ते | ऽ | हैं | ऽ | ऽ | अ |
| ध | स | र | ग | प– | – | – | प | ध | सं | ध | प | ग | – | – | ग |
| खि | ल | मा | ऽ | नव | ऽ | ऽ | ज | ग | त | प | र | जा | ऽ | ऽ | ल |
| र | ग | स | र | ग | प | – | प | रग | मग | र | ग | स | – | – | ग |
| मा | ऽ | या | ऽ | का | ऽ | ऽ | वि | छाऽ | ऽऽ | ते | ऽ | हैं | ऽ | ऽ | व |

हाना धर्म का करके ग़जब किस तौर ढाते हैं ।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | प |
| | | | | | | | | | | | | | | | च |
| प | ध | सं | रं | – | रं | रं | रं | प | ध | सं | रं | गं | – | – | रं |
| ढ़ा | ऽ | प | ऽ | ऽ | त्थ | र | के | दे | ऽ | वों | ऽ | पै | ऽ | ऽ | ह |
| सं | रं | सं | ध | * | सं | – | रं | गं | रं | सं | रं | सं | – | – | ध |
| ज़ा | ऽ | रों | ऽ | * | भैं | ऽ | से | औ | र | ब | क | रे | ऽ | ऽ | ख |
| प | – | ग | र | ग | – | – | र | स | र | ग | प | * | ध | सं | ध |
| टा | ऽ | ख | ट | खं | ऽ | ऽ | ज | रों | ऽ | से | ऽ | * | खू | ऽ | न |
| प | – | ग | र | ग | – | – | ग | रग | मग | र | ग | स | – | – | ग |
| के | ऽ | द | रि | या | ऽ | ऽ | ब | हाऽ | ऽऽ | ते | ऽ | हैं | ऽ | ऽ | ब |

हाना धर्म का करके ग़जब किस तौर ढाते हैं ।

———





# वीर के सैनिक !

महावीर स्वामी के सैनिक बनेंगे,
उसी के बताए सुपथ पर चलेंगे।
विपत्ती सहेंगे, जो आयेंगी ऊपर,
न तिलमात्र भी निज प्रण से डिगेंगे॥
उठाये अहिंसा का झंडा फिरेंगे,
अहिंसा को संसार-व्यापी करेंगे।
जियेंगे तो धर्म की रक्षा की खातिर,
इसी धर्म-रक्षा की खातिर मरेंगे॥
मिटा ऊँच नीच के भेद भयंकर,
अटल साम्य-सूचक नया युग रचेंगे।
'लखो शक्ति अपनी बनो पूर्ण ईश्वर',
संदेशा प्रभू का यह सबसे कहेंगे॥
अनेकान्त नद में मिला पंथ नदियां,
मत-द्वेष जग से मिटा के हटेंगे।
नहा के त्रिरत्न-त्रिवेणी के ज़ल में,
'अमर' मुक्ति-मन्दिर में जाके रमेंगे॥

# महावीर स्वामी के सैनिक······!

राग दरबारी ( मिश्र ) झपताल ( मध्यलय )

स्थायी—

| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऩस | रस | धॖ | ऩॖ | पॖ | मॖ | पॖ | धॖ | ऩॖ | स |
| मऽ | हाऽ | वी | ऽ | र | स्वा | ऽ | मी | ऽ | के |



| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऩ | स | र | र | प | ग़ | म | र | – | स |
| सै | ऽ | नि | क | ब | नें | ऽ | गे | ऽ | ऽ |
| ऩस | रस | ध़ | ऩ | प़ | म़ | प़ | ध़ | ऩ | स |
| उऽ | सीऽ | के | ऽ | व | ता | ऽ | ये | ऽ | सु |
| ऩ | स | र | र | प | ग़ | म | र | – | स |
| प | थ | पै | ऽ | च | लें | ऽ | गे | ऽ | ऽ |

महावीर स्वामी के सैनिक बनेंगे।

अन्तरा--

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प | ध़ | – | ऩ | सं | – | सं | – | सं |
| वि | प | त्ती | ऽ | स | हें | ऽ | गे | ऽ | जो |
| ऩ | सं | रं | – | सं | ऩसं | रंसं | ध़ | ऩ | प |
| आ | ऽ | यें | ऽ | गी | ऊऽ | ऽऽ | प | र | न |
| गं़ | गं़ | गं़ | – | मं | रं | – | सं | – | सं |
| ति | ल | मा | ऽ | त्र | भी | ऽ | नि | ऽ | ज |
| प | प | मप | ऩप | मप | ग़ | म | र | – | स |
| प्र | ण | सेऽ | ऽऽ | डिऽ | गें | ऽ | गे | ऽ | ऽ |

महावीर स्वामी के सेवक बनेंगे।

---





# जागो, उठो !

अफ़सोस तुम राहगीर फिर वेहोश सोते हो,
जागो हुआ परभात क्यों यह वक्त खोते हो ?
मारग विकट घन-घोर वन, फिर दूर चलना है,
क्यों पाप की गठरी का बोझा सरपै ढोते हो ॥
चोरों की यह नगरी है, इसमें सावधानी से,
रहना संभल के काहे को यों मस्त होते हो ।
ये इन्द्रियां हैं चोर, मन सरदार है इनका,
कहदो इन्हें हम देखते हैं क्या चुराते हो ॥
यहां लुट गये लाखों सयाने भूल में आकर,
सिर पीट कर रोते गए क्यों तुम भी रोते हो ।
बस धर्म रूपी रत्न की पेटी ही सुख देगी,
इसको लुटेरों से 'अमर' क्यों ना छुपाते हो ॥

—※—

| स्थायी ( दादरा ) | | | | | | | | | | | | | | | | ध़ | ऩ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | ० | | | × | | | ० | | | × | | | ० | अ | फ़ |
| स | – | स | स– | स | स | स | – | रे॒ | स– | ऩ | – | स | – | -र | ग॒ | म | म |
| सो | ऽ | स | तुम | रा | ह | गी | ऽ | र | फिर | वे | ऽ | हो | ऽ | श | सो | ऽ | ते |
| ग॒ | – | – | – | स | रे॒ | म | – | म | ग॒ | रे॒ | रे॒ | स | – | ऩ | ध़ | ध़ | ऩ |
| हो | ऽ | ऽ | ऽ | जा | ऽ | गो | ऽ | हु | आ | प | र | भा | ऽ | त | क्यों | य | ह |







| | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | - | स | ग | रे | रे | स | - | - | - | ध | नि | | | | | | |
| व | ऽ | क | खो | ऽ | ते | हो | ऽ | ऽ | ऽ | अ | फ़ | सोस तुम राहगीर फिर | | | | | |

वेहोश सोते हो, जागो हुआ परभात क्यों यह वक्त खोते हो।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | म | - |
| | | | | | | | | | | | | | | | | मा | ऽ |
| ग | ग | म | ध- | ध | नि | सं | - | नि | रें- | सं | सं | नि | - | ध | प | नि | ध |
| र | ग | वि | कट | घ | न | घो | ऽ | र | वन | फि | र | दू | ऽ | र | च | ल | ना |
| प | - | - | - | म | प | नि | - | नि | नि | नि | ध | प | ध | ध | प | ध | म |
| है | ऽ | ऽ | ऽ | क्यों | ऽ | पा | ऽ | प | की | ग | ठ | री | ऽ | का | बो | ऽ | झा |
| प | प | ध | नि | प | ध | प | - | - | - | म | - | ध | - | ध | ध | ध | प |
| स | र | पै | ढो | ऽ | ते | हो | ऽ | ऽ | ऽ | चो | ऽ | रों | ऽ | की | ये | न | ग |
| म | प | प | म | म | ग | ग | प | म | र | - | म | ग | - | - | - | स | रे |
| री | ऽ | है | इ | स | में | सा | ऽ | व | धा | ऽ | नी | से | ऽ | ऽ | ऽ | र | ह |
| म | - | म | म | प | म | ग | म | ग | रे | स | - | स | - | रे | ग | स | रे |
| ना | ऽ | सँ | भ | ल | के | का | ऽ | हे | को | यों | ऽ | म | ऽ | स्त | हो | ऽ | ते |
| स | - | - | - | ध | नि | | | | | | | | | | | | |
| हो | ऽ | ऽ | ऽ | अ | फ़ | सोस तुम राहगीर फिर ......। | | | | | | | | | | | |







# गीत

मनुष्य बन लगा दौड़, विषयों से मुख मोड़।
भूल न जाना, ओ प्राणी, भूल न जाना ॥
जीवन है इक लहर सिंधु की, इत आये, उत जाये।
धर्म-कर्म कुछ किया न जिसने, वह पीछे पछताये॥
नरक में मिले ठौर, पावे दुःख अति घोर।
मन कलपाना, ओ प्राणी, भूल न जाना ॥
पाकर कुछ चाँदी के टुकड़े, काहे ज़ोर दिखाए।
कौड़ी सङ्ग चले कब तेरे, किस पर शोर मचाए ?
आवे कोई द्वारे दुखी, शीघ्र बनाना सुखी।
जग-यश पाना, ओ प्राणी, भूल न जाना ॥
बड़े-बड़े राजा महाराजा, आए जग पर छाए।
लगा काल का चपत अन्त में ढूँढ़े खोज न पाए ॥
तू तो सीधा बन चल, काहे करे कल-कल ?
गर्व नशाना, ओ प्राणी, भूल न जाना ॥
भक्ति-भाव से झूम-झूम कर क्यों न ईश गुण गाएँ ?
शुष्क हृदय में अमर प्रेम का क्यों न सुरस बरसाए॥
पाप-मल सारे छँटें, दुख-द्वन्द्व सभी हटें।
'जिन' बन जाना, ओ प्राणी, भूल न जाना ॥

——*——







## ( ताल कहरवा )

स्थायी—

| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | सम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | र | स | ऩ | स | स | र | र | र | ग॒ | र | स | ऩ | स | र | र |
| नु | ष्य | व | न | ल | गा | दौ | ड़ | वि | ष | यों | से | मु | ख | मो | ड़ |
| र | ग॒ | र | स | स | – | र | स | ऩ | – | – | ऩ | स | र | र | – |
| भू | ऽ | ल | न | जा | ऽ | ना | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ओ | प्रा | ऽ | णी | ऽ |
| र | ग॒ | र | स | स | – | र | ऩ | स | – | – | – | – | – | – | – |
| भू | ऽ | ल | न | जा | ऽ | ना | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सर | रर | रम | मम | मप | पप | –प | प– | मध | पम | र– | सर | ऩस | स | – | – |
| जीऽ | वन | हैऽ | एक | लह | रसि | ऽधु | कीऽ | इत | आऽ | येऽ | उत | जाऽ | ये | ऽ | ऽ |
| म– | मम | –म | मग | रग | गम | गर | र– | सर | रग॒ | रस | सर | ऩस | स | – | स |
| धऽ | र्मक | ऽर्म | कुछ | किया | ऽन | जिस | नेऽ | वह | पीऽ | छेऽ | पछ | ताऽ | ये | ऽ | न |
| स | र | स | ऩ | स | र | र | र | र | ग॒ | र | स | ऩ | स | र | र |
| र | क | में | ऽ | मि | ले | ठौ | र | पा | वे | दु | ख | अ | ति | घो | र |
| र | ग॒ | र | स | स | – | र | स | ऩ | – | – | ऩ | स | र | र | – |
| म | न | क | ल | पा | ऽ | ना | ऽ | ना | ऽ | ऽ | ओ | प्रा | ऽ | णी | ऽ |

भूल न जाना, मनुष्य वन ……… ……इत्यादि ।







# मैं क्या हूँ ?

मैं न हूँ किसी तरह भी हीन,
अतल अमल आनन्द जलधि का मैं हूँ सुखिया मीन।
संसारी झंझट का चहुँ दिश बिछा हुआ है जाल,
बिछा रहे, मुझको न कभी भी होता तनिक ख़याल।
मैं तो हूँ अपने में लवलीन॥
आत्म-लक्ष्य से मुझे डिगाते हों अरबों आघात,
वज्र प्रकृति का बना हुआ हूँ, क्या डिगने की बात।
स्वप्न में भी न बनूंगा दीन॥
भवसागर से तैर रहा हूँ हुआ समझलो पार,
क्या चिंता अब खुला, खुला वह मोक्षपुरी का द्वार।
विश्व में मैं हूँ इक स्वाधीन॥
हानि लाभ हो, स्तुति निंदा, मान और अपमान,
अच्छा बुरा भले कुछ भी हो मैं सबसे बे भान।
कौन क्या देगा, लेगा छीन ?
अन्धकार विध्वस्त हुआ है बढ़ा ज्ञान-आलोक,
'अमर' शांति सन्देश सुनेगा, सकल चराचर लोक।
समुन्नत हूँ मैं नित्य नवीन॥

——*——

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्थायी (कहरवा) | | | | | | | | | | | | | | | स |
| ० | | | | × | | | | ० | | | | × | | | मैं |
| ऩ | स | ध़ | ऩ | स | ग | र | र | स | ऩ | प़ | ध़ | स | – | स | स |
| ऽ | न | हूँ | ऽ | कि | सी | ऽ | त | र | ह | भी | ऽ | हीं | ऽ | न | मैं |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऩ | स | ध़ | ऩ | स | ग | र | र | स | ऩ | प़ | ध़ | स | – | – | – |
| ऽ | न | हूँ | ऽ | कि | सी | ऽ | त | र | ह | भी | ऽ | ही | ऽ | ऽ | ऽ |
| – | – | – | – | स | ग | ग | र | ग | ग | ग | र | ग | प | प | ध |
| ऽ | ऽ | ऽ | न | अ | त | ल | अ | म | ल | आ | ऽ | नं | ऽ | द | ज |
| म | म | म | – | ग | – | ग | म | ग | र | स | ऩ | स | – | स | स |
| ल | धि | का | ऽ | मैं | ऽ | हूँ | ऽ | सु | खि | या | ऽ | मी | ऽ | न | मैं |

ऽ न हूँ किसी तरह भी हीन।

अन्तरा--

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | – | स | – | ग | – | मं | – | प | प | प | मं | प | ध | प | प |
| सं | ऽ | सा | ऽ | री | ऽ | झं | ऽ | झ | ट | का | ऽ | च | हुँ | दि | श |
| प | प | ध | न | प | – | म | ग | र | म | ग | – | – | – | – | – |
| वि | छा | ऽ | हु | आ | ऽ | है | ऽ | जा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ल |
| ग | र | ग | म | ग | र | स | स | ध़ | ऩ | प़ | ध़ | स | – | स | – |
| वि | छा | ऽ | र | हे | ऽ | मु | झ | को | ऽ | न | क | भी | ऽ | भी | ऽ |
| र | – | र | – | ग | र | प | म | ग | – | ग | र | ऩ | स | ध़ | ऩ |
| हो | ऽ | ता | ऽ | त | नि | क | ख़ | या | ऽ | ल | मैं | ऽ | तो | हूँ | ऽ |
| स | ग | र | – | स | ऩ | प़ | ध़ | स | – | स | स | ऩ | स | ध़ | ऩ |
| अ | प | ने | ऽ | मैं | ऽ | ल | व | ली | ऽ | न | मैं | ऽ | न | हूँ | ऽ |

किसी तरह भी हीन।





# मनुष्य कौन ?

मनुष्य क्या, अदृष्ट की जो ठोकरें न सह सके,
मनुष्य क्या जो संकटों के वीच खुश न रह सके।
मनुष्य क्या, तूफान से जो क्षुब्ध भीम-सिन्धु में,
उठा के शीश वेग से न लहर बनके वह सके॥
मनुष्य क्या जो चमचमाते खञ्जरों की छांह में,
हां मुस्करा के गर्ज के न सत्य बात कह सके।
मनुष्य क्या जो रोते-रोते चल बसे जहान से,
दिखा प्रचण्ड आत्म-बल न भीम राह गह सके॥
मनुष्य क्या जो वासना का पुष्पहार पा 'अमर',
हिमाद्रि-श्रृङ्ग से भी ऊँचे अपने प्रण से ढह सके।

—※—

# मनुष्य क्या·········· 

| स्थायी ( ताल दादरा ) | | | | | | | | | | | प |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | ० | | | × | | | ० | | म |
| न | – | न | सं | – | रं | न | सं | नु | ध | प | ध |
| नु | ऽ | ष्य | क्या | ऽ | अ | दृ | ऽ | ष्ट | की | ऽ | जो |
| ग | – | म | प | – | ध | न | न | रं | सं | – | प |
| ठो | ऽ | क | रैं | ऽ | न | स | ह | स | के | ऽ | म |



| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | रं | रं | रं | – | रं | रं | गं | रं | सं | रं | सं |
| नु | ऽ | ष्य | क्या | ऽ | जो | सं | ऽ | क | टों | ऽ | के |
| न | सं | न | ध | न | ध | न | न | रं | सं | – | प |
| वी | ऽ | च | खु | श | न | र | ह | स | के | ऽ | म |

नुष्य क्या अदृष्ट की जो ठोकरें न सह सके।

अन्तरा—

| | |
|---|---|
| सं | रं |
| म | ऽ |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध | सं | नु | ध | प | ध | ग | प | म | ग | – | स |
| नु | ऽ | ष्य | क्या | ऽ | तू | फा | ऽ | न | से | ऽ | जो |
| स | म | म | म | ग | म | प | सं | नु | ध | – | नु |
| जु | ऽ | ध्य | भी | ऽ | म | सिं | ऽ | धु | में | ऽ | जो |
| प | ध | प | म | ग | म | प | सं | नु | ध | – | प |
| जु | ऽ | ध्य | भी | ऽ | म | सिं | ऽ | धु | में | ऽ | उ |
| प | गं | रं | रं | – | रं | रं | गं | रं | सं | रं | सं |
| ठा | ऽ | के | शी | ऽ | श | वे | ऽ | ग | से | ऽ | न |
| न | सं | न | ध | न | ध | न | न | रं | सं | – | प |
| ल | ह | र | व | न | के | व | ह | स | के | ऽ | म |

नुष्य क्या अदृष्ट की जो ठोकरें न सह सके।

---







# धर्म करिये !

धर्म की पूँजी कमाले, कमाले जीवा जीवन बन जायगा।
जीवन पट बे रँग है कबसे ?

संयम रंग चढ़ाले-चढ़ाले जीवा— जीवन बन जायगा। धर्म ··।
बाग़े जहां में अपना जीवन पुष्प सुगन्ध बनाले जीवा॥
जीवन बन जायगा। धर्म ··॥

अखिल विश्व के दलित वर्ग की, सेवा भार उठाले-उठाले जीवा।
जीवन बन जायगा। धर्म ॥

सोया पड़ा है अंतर चेतन, सत्संग बैठ जगाले-जगाले जीवा॥
जीवन बन जायगा। धर्म···।

मोह-पाश के दृढ़ बन्धन से, अपना पिंड छुड़ाले-छुड़ाले जीवा।
जीवन बन जायगा॥ धर्म···॥

हो तू भला इतना कि रिपू भी, चरणों में शीश झुकाले-झुकाले जीवा।
जीवन बन जायगा। धर्म···॥

राग-द्वेष का जाल बिछा है, दूर से राह बचाले-बचाले जीवा॥
जीवन बन जायगा। धर्म ··।

'अमर' सुयश के वाद्य बजेंगे, सत्य की धूनी रमाले-रमाले जीवा॥
जीवन बन जायगा। धर्म···।







# धर्म की पूँजी कमा ले......!

स्थायी ( कहरवा )

| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | ग- | ग | ग | र | – | ग | म | रग | ग | – | स | सर | र | स | ऩ |
| * | धर् | म | की | पूँ | ऽ | जी | क | माऽ | ले | ऽ | क | माऽ | ले | जी | वा |
| * | स | र | र | र | –ग | स | – | * | ग | ग | ग | र | – | ग | म |
| * | जी | वन | वन | जा | ऽय | गा | ऽ | * | धर् | म | की | पूँ | ऽ | जी | क |
| रग | ग | – | स | सर | र | स | ऩ | * | स | र | र | र | –ग | स | – |
| माऽ | ले | ऽ | क | माऽ | ले | जी | वा | * | जी | वन | वन | जा | ऽय | गा | ऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| * | स | ग | मं | प | – | प | – | * | मं | मं | प | ग | म | ग- | – |
| * | वा | गे | ज | हां | ऽ | में | ऽ | * | अ | प | ना | जी | ऽ | वन | ऽ |
| * | ग | ग | ग | र | – | ग | म | रग | ग | – | स | सर | र | स | ऩ |
| * | पु | ष्प | सु | गं | ऽ | ध | व | नाऽ | लेऽ | ऽ | व | नाऽ | ले | जी | वा |
| * | स | र | र | र | –ग | स | – | | | | | | | | |
| * | जी | वन | वन | जा | ऽय | गा | ऽ | | | | | | | | |

धर्म की पूँजी कमाले–कमाले जीवा जीवन वन जायगा।

---







# अमर जीवन !

अरे ओ बशर कुछ तो नेकी कमा जा,
जहां में सदाकत का झण्डा फहरा जा।
बने दोस्त दुनियां मिलें सब गले से,
यहां से वहां प्रेम गङ्गा बहा जा ॥
खरी-खोटी सबकी सुने जा, बढ़े जा,
ख़याले खुदा में खुदी को मिटा जा।
बुरी आदतों का न नामो—निशां हो,
सदाचार पै सारे जग को चला जा ॥
धरा क्या जहालत भरे फ़लसफे में,
बड़ा भोला-भाला तू सब से कहा जा।
उठा अपना आपा ऊँचाई पै इतना,
फरिश्तों को भी अपने क़दमों झुका जा ॥
जपे तेरी माला प्रजा लाखों वर्षों,
'अमर' नाम ऐसा अमर तू बना जा।

——*——

## राग तिलककामोद मिश्र, ताल—झपताल

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | स्थायी— | | | | | | | स |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | अ |
| र | ग | स | - | स | र | म | प | ध | मप |
| रे | ऽ | ओ | ऽ | ब | श | र | कु | छ | तोऽ |







| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सं | – | प | – | ध | म | गर | ग | ऩ | स |
| ने | ऽ | की | ऽ | क | मा | ऽऽ | जा | ऽ | ज |
| र | ग | स | – | स | र | म | प | न | सं |
| हां | ऽ | में | ऽ | स | दा | ऽ | क | त | का |
| सं | प | प | ध | ध | म | गर | ग | ऩ | स |
| भं | ऽ | डा | ऽ | फ | ह | राऽ | जा | ऽ | अ |

रे ओ वशर ...... ।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | म |
| | | | | | | | | | व |
| म | प | सं | – | सं | सं | सं | सं | – | सं |
| ने | ऽ | दो | ऽ | स्त | दु | नि | यां | ऽ | मि |
| रं | गं | गं | गं | सं | सं | रं | सं | प | प |
| लें | ऽ | स | व | ग | ले | ऽ | से | ऽ | य |
| प | न | न | सं | सं | रं | गं | गं | – | सं |
| हां | ऽ | से | ऽ | व | हां | ऽ | प्रे | ऽ | म |
| सं | प | ध | ध | म | म | गर | ग | ऩ | स |
| गं | ऽ | गा | ऽ | व | हा | ऽऽ | जा | ऽ | अ |







# क्या किया ?

तू ने आके जगत् में वता क्या लिया,
काम अच्छा सुयश का वता क्या किया ?

पेट दिन रात अपना ही भरता रहा,
खा-खा मेवा मिठाई अफरता रहा।
भूखे मरते न भाई को टुकड़ा दिया !

रंडी भडुओं की महफ़िल जहां भी जमी,
बाबू जी की सवारी वहां ही थमी।
वैठ सत्संग में शमरस कभी न पिया !

चाही हर्गिज़ किसी की भलाई नहीं,
छोड़ी कुछ भी जणों को बुराई नहीं !
टूटा दिल न किसी का दया से सिया !

फूल होकर न लोगों के मस्तक चढ़ा,
पाठ जीवन सफलता का कुछ ना पढ़ा।
कांटा वनके 'अमर' गर जिया क्या जिया !

—*—







# तूने आके जगत में वता.........!

| स्थायी ( दादरा ) | | | | | | | | | | स | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | ० | | | × | | | ० | तू | ने |
| ग़ | रे़ | स | ऩ | स | स | सर | ग़ | र | ग़ | स | स |
| आ | के | ज | गत | में | व | ता ; | क्या | लि | या | का | म |
| ग़ | रे़ | स | ऩ | स | स | सर | ग़ | र | ग़ | स | स |
| अ | च्छा | सु | यश | का | व | ताऽ | क्या | कि | या, | तू | ने |

आके जगत में वता क्या लिया ।

| अन्तरा— | | | | | | | | | | र | ग़ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | पे | ट |
| म | म | ग़ | मप | म | ग़ | र | स | र | ग़ | र | ग़ |
| दिन | रा | त | अप | ना | ही | भर | ता | र | हा | खा | खा |
| म | म | ग़ | मप | ग़ | ग़ | र | स | र | ग़ | स | स |
| मे | वा | मि | ठाऽ | ई | अ | फर | ता | र | हा, | भू | खे |
| सग़ | रे़ | स | ऩ | स | स | सर | ग़ | र | ग़, | स | स |
| मर | ते | न | भा | ई | को | टुक | ड़ा | दि | या, | तू | ने |

आके जगत में वता क्या लिया । काम अच्छा सुयश का वता क्या किया ?

———







# मन की तरंग !

अद्भुत दशा कहूँ क्या, कैसी हुई है मन की ।
सारी विगाड़ डाली प्रभुता स्वयं मनन की ॥
पल भर में नर्क के और स्वर्गों के जाल बुनता ।
पल में उड़ान लेता, आशा विकल गगन की ॥
कौड़ी पै मर रहा है सब होश भूल बैठा ।
चोरों ने ली उड़ा है गठरी अमूल्य धन की ॥
क्या खाऊँ पीऊँ क्या-क्या पहनूँ रहूँ कहां मैं ।
चिन्ता में घुल रहा है सुध-बुध रही न तनकी ॥
भोगो की वासना के जंगल में घूमता है ।
मिट्टी पलीद की है जिनराज के भवन की ॥
अंदर है राक्षसों सा जीवन महा भयंकर ।
बाहर का ढोंग क्या है बस देवसी लगन की ॥
ओ भक्त देखता क्या मन पर सवार होजा ।
आशा 'अमर' उठी गर दिल में प्रभू मिलन की ॥

——*——

# अद्भुत दशा कहूँ क्या !

स्थायी ( कहरवा )

| × | | | | ० | | | | × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऩ | स | र | र | स | र | – | स | ऩ | – | स | – | – | – | – | – |
| अ | द् | भु | त | द | शा | ऽ | क | हूँ | ऽ | क्या | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| ऩ | स | र | र | स | र | – | स | ऩ | – | स | – | र | ग | म | – |
| अ | द् | भु | त | द | शा | ऽ | क | हूँ | ऽ | क्या | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | – | म | – | म | म | – | ग | र | ग | ग | – | र | – | स | – |
| कै | ऽ | सी | ऽ | हु | ई | ऽ | है | म | न | की | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| र | म | ग॒ | – | र | स | – | र | ऩ | – | स | – | र | ग | म | – |
| सा | ऽ | री | ऽ | वि | गा | ऽ | ड़ | डा | ऽ | ली | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| म | म | म | – | म | म | म | ग | र | ग | ग | – | र | – | स | – |
| प्र | भु | ता | ऽ | स्व | य | म् | म | न | न | की | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| र | म | ग॒ | ग॒ | र | स | – | र | ऩ | – | स | – | – | – | – | – |
| अ | द् | भु | त | द | शा | ऽ | क | हूँ | ऽ | क्या | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |

अद्भुत दशा कहूँ क्या कैसी हुई है मन की, अद्भुत दशा कहूँ क्या।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | प | म | म | ग | र | – | ग | म | प | प | प | – | – | – | – |
| प | ल | भ | र | मैं | न | ऽ | कँ | के | ऽ | औ | र | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| प | ध | न॒ | – | प | ध | – | म | ग | प | म | – | – | – | – | – |
| स्व | ऽ | गों | ऽ | के | जा | ऽ | ल | बु | न | ता | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| प | ध | न॒ | – | प | ध | – | म | ग | र | ग | – | – | – | – | – |
| प | ल | में | ऽ | उ | ड़ा | ऽ | न | ले | ऽ | ता | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| र | म | ग॒ | – | र | स | स | ऩ | स | र | र | – | स | – | ऩ | – |
| आ | ऽ | शा | ऽ | वि | क | ल | ग | ग | न | की | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |

अद्भुत दशा कहूँ क्या ..................।







# नैतिक शिक्षा !

मत बोवो पेड़ बबूल ।
क्योंकि तुम्हारे पग में एकदिन चुभेंगे तीखे शूल ॥
दीन जनों का खून चूस कर, मत न बनो स्थूल ।
रो-रो अँखियां फूलेंगी जब, मारेंगे जम रूल ॥
मत ना छाती तान गर्व से, चलो अपनी सुध भूल ।
जगसे उड़ जावोगे एक दिन जैसे हवा से धूल ॥
मत ना सता-सता कर सबको, करो अपने प्रतिकूल ॥
पत्थर दिल को अबतो बनालो,अति ही सुकोमल फूल ॥
पुण्योदय से मिला यह नर-भव मतना खोवो फिजूल ।
व्याज जाय ऐसी तैसी में, रखलो केवल मूल ॥
अगर सदा सुख चाहते हो तो करलो कहन कबूल ।
पर उपकारों में ही हरदम 'अमर' रहो मशगूल ॥

———*———

## मत बोवो पेड़ बबूल !

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्थायी (त्रिताल) | | | | | | | | | | | | | | स | स |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | म | त |
| स | म | ग | – | ग | म॑ | प | म॑ | प | – | – | – | – | – | – | प |
| बो | ऽ | वो | ऽ | पे | ऽ | ड़ | ब | बू | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ल |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | न | | | | | | | | | | | | | |
| मंप | धसं | ध | ध | प | – | प | – | मंप | धप | म | – | ग | म | ग | म |
| क्योंऽ | ऽऽ | कि | तु | म्हा | ऽ | रे | ऽ | पऽ | ऽग | में | ऽ | ए | क | दि | न |
| ध | प | – | म | र | र | स | – | र | – | स | – | – | स | ऩ | स |
| चु | भें | ऽ | गे | ती | ऽ | खे | ऽ | शू | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ल | म | त |

बोबो पेड़ बबूल ।

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | म | ग | प | मं | ध | प | – | सं | – | ध | प | मंप | धप | म | म |
| दी | ऽ | न | ज | नों | ऽ | का | ऽ | खू | ऽ | न | चू | ऽऽ | सऽ | क | र |
| प | प | प | प | न | ध | न | रं | सं | – | – | – | – | – | – | सं |
| म | त | न | व | नो | ऽ | इ | स | थू | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ल |
| * | गं | – | मं | रं | रं | सं | – | न | सं | न | सं | ध | ऩ | ध | प |
| * | रो | ऽ | रो | अँ | खि | यां | ऽ | फू | ऽ | लें | ऽ | गी | ऽ | ज | ब |
| * | प | – | प | प | – | प | प | प | मं | प | ध | म | – | ग | म |
| * | मा | ऽ | रें | गे | ऽ | ज | म | रू | ऽ | ऽ | ऽ | ल | ऽ | म | त |
| * | ध | प | म | र | – | स | स | र | – | स | – | – | स, | स | ऩ |
| * | बो | ऽ | बो | पे | ऽ | ड़ | ब | बू | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ल, | म | त |

बोबो पेड़ बबूल ।







# मन मूरख क्यों दीवाना है....!

मन मूरख क्यों दीवाना है,
जग सपना क्या गरवाना है?
आज खिला जो फूल चमन में,
कल उसको मुरझाना है।
आज खिली जो धूप तो कल को,
घन अँधियारा छाना है॥
प्रातः चढ़ा जो सूर्य गगन में,
शाम हुए छिप जाना है॥
अभी उठीं जो लहरें जल में,
अभी उन्हें लय पाना है
रात पड़ी जो ओस कमल पर,
हिलते ही ढल जाना है॥
यह जीवन कागज़ की पुड़िया,
बूँद लगे गल जाना है।
चन्द रोज़ की जिन्दगानी पर,
क्यों पागल मस्ताना है॥
कितना ही तू क्यों न अकड़ले,
आखिर मरघट आना है।
कौन किसी का जग में, जिस पर,
यह सब झगड़ा ठाना है॥
'अमर' सत्य पर तू बलि होजा,
नाम अमर अपनाना है।

—— * ——







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | स्थायी (कहरवा) | | | | | | | | ग | म |
| × | | | | ० | | | | × | | | • | ० | | म | न |
| गम | पध॒ | प | म | ग॒ | र | स | र | ऩ | स | ग | म | प | – | ग | म |
| मूऽ | ऽऽ | र | ख | क्यों | ऽ | दी | ऽ | वा | ऽ | ना | ऽ | है | ऽ | ज | ग |
| प | प | प | – | पध | न॒ध | प | ध | ग | म | ग | स | ग | म | ग | म |
| स | प | ना | ऽ | क्याऽ | ऽऽ | ग | र | वा | ऽ | ना | ऽ | है | ऽ | म | न |

मूरख क्यों दीवाना है ?

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग॒ | – | ग॒ | ग॒ | ग॒ | – | ग॒ | – | र | – | र | ग॒ | र | ग॒ | स | – |
| आ | ऽ | ज | खि | ला | ऽ | जो | ऽ | फू | ऽ | ल | च | म | न | में | ऽ |
| ग | ग | ग | ग | ग | म | गम | पध॒ | पम | ग॒ | र | ग॒ | स | – | – | – |
| क | ल | उ | स | को | ऽ | मुऽ | रऽ | ऽऽ | झा | ऽ | ना | है | ऽ | ऽ | ऽ |
| म | – | प | प | न | – | न | – | सं | – | सं | सं | सं | सं | सं | – |
| आ | ऽ | ज | खि | ली | ऽ | जो | ऽ | धू | ऽ | प | तो | क | ल | को | ऽ |
| न॒ | ध | प | प | पध | संन॒ | ध | प | ग | म | ग | स | ग | म, | ग | म |
| घ | न | अँ | धि | याऽ | ऽऽ | रा | ऽ | छा | ऽ | ना | ऽ | है | ऽ | म | न |

मूरख क्यों दीवाना है ?







# एक बात !

एक बात मेरी सुनले, ऐ मोक्ष जाने वाले,
तू कौन है बता तो, किस जा से आने वाले ?
माता पिता व दारा, स्वारथ का संग सारा,
आखिर करें किनारा, अपना समझने वाले।
जब आ बुढ़ापा धावे, कोई न काम आवे,
सब देख भौं चढ़ावें, जग में फँसाने वाले।
तू कौन कैसे आया, क्या संग अपने लाया ?
क्या काम करने आया, उठ जाग,जाने वाले।
संसार है विनश्वर. दुखकारि है यह कस्वर,
देखे दुखी में अक्सर, सेठी कहाने वाले।
है धर्म मोक्ष दाता, नर्कादि दुख त्राता,
तुझको 'अमर' बताता, फर मुक्ति जाने वाले।



# एक बात मेरी सुनले.......!

ताल–कहरवा (मध्यलय)

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | र | ग़ |
| × | | | | × | स्थायी— | | | × | | | | × | | ए | क |
| स | – | – | – | प़ | ऩ | – | स | र | म | ग़ | – | – | – | म | प |
| वा | ऽ | ऽ | ऽ | त | मे | ऽ | री | सु | न | ले | ऽ | ऽ | ऽ | ऐ | ऽ |







| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | ग | म | ग | र | स | - | र | ऩ | - | स | - | - | - | र | ग |
| मो | ऽ | ऽ | ऽ | क्ष | जा | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | ऽ | ऽ | तू | ऽ |
| स | - | - | - | प़ | ऩ | - | स | र | म | ग | - | - | - | म | प |
| कौ | ऽ | ऽ | ऽ | न | है | ऽ | ब | ता | ऽ | तो | ऽ | ऽ | ऽ | कि | स |
| म | ग | म | ग | र | स | - | र | ऩ | - | स | - | - | - | र | ग |
| जा | ऽ | ऽ | ऽ | से | आ | ऽ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | ऽ | ऽ | ए | क |

बात मेरी सुनले ऐ मोक्ष जाने वाले ( इस पंक्ति को दुहराइये )

| | | | |
|---|---|---|---|
| अन्तरा— | | ग | म |
| | | मा | ऽ |

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | - | - | - | प | प | - | म | पध | न | ध | प | - | - | प | प |
| ता | ऽ | ऽ | ऽ | पि | तां | ऽ | व | दाऽ | ऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | स्वा | ऽ |
| म | ग | - | - | ग | म | - | प | ग | र | स | - | - | - | र | ग |
| र | थ | ऽ | ऽ | का | सं | ऽ | ग | सा | ऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | आ | ऽ |
| स- | - | - | - | प़ | ऩ | - | स | र | म | ग | - | - | - | म | प |
| खिर | ऽ | ऽ | ऽ | क | रें | ऽ | कि | ना | ऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | अ | प |
| म | ग | म | ग | र | स | - | र | ऩ | - | स | - | - | - | र | ग |
| ना | ऽ | ऽ | ऽ | स | म | झ | ने | वा | ऽ | ले | ऽ | ऽ | ऽ | ए | क |

बात मेरी सुनले............।

यह गीत अपने मध्यम को षड़ज मान कर गाइये ।





